॥ श्रीमतेरामानुजाय नमः ॥

    

# ब्रह्मकर्म- भगवदाराधनविधिः


निवेदको

## रामनारायणाचार्यः

आचार्यः

राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान ( मानित विश्वविद्यालय )

गङ्गानाथ झा परिसर

प्रयागस्थः



विक्रमाब्दः 2059

॥ श्रीमतेरामानुजाय नमः॥ 2.5



# ब्रह्मकर्म-भगवदाराधनविधिः


निवेदको

रामनारायणाचार्यः

पूर्व आचार्यः

राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान ( मानित विश्वविद्यालय )

गङ्गानाथ झा परिसर

प्रयागस्थः



विक्रमाब्दः 2063

17. मंगला आरती भगवान् की 103-103
18. श्री वैष्णव मन्त्रविधिः 104-104
19. श्री वेंकटेश सुप्रभातम् 104-106
20. नित्य अनुसन्धेयपाठ 107-108
21. वरद वल्लभास्तोंभ 108-109
22. पञ्चघाटी 109-110
23. श्रीरामानुजस्तुतिः 110-111
24. गुरुपरम्परापाठ 111-112
25. मंगल पाठ एवं श्रीस्तवपाठ 113-114
26. आलबन्दार स्तोत्रम् 114-125
27. श्रुतिसन्देश 126-128
28. पुराणों का मांगलिक सदाचार 128-133
29. शास्त्रों में धर्म का महत्त्व 133-136
30. वेदवाणी 136-137
31. धर्मशास्त्र सुभाषित 137-147

# भूमिका

भारतीय संस्कृति का मूल वैदिकसनातनधर्म एवं वैदिक संस्कृति नाम से ही प्रतिपादित है जिसमें वर्णाश्रम व्यवस्था प्राणीमात्र के कल्याणार्थ सदुपदेश-धर्मोपदेश मानवता की मर्यादा एवं उसके पूर्ण सुरक्षा के लिए ही शाश्वत रूप में सनातन ऋषि मुनियों द्वारा प्रसारित है जिसमें भौतिक-आध्यात्मिक अभ्युन्नति अनुप्रमाणित है। जो नित्य कर्म सन्ध्यावन्दन से प्रारम्भ कर पंच महायज्ञ प्रक्रिया के साथ-साथ ब्रह्मचारी-, गृहस्थ-वानप्रस्थ- सन्यास आश्रम के लिए शास्त्रानुकूल वैदिक परम्परा सुप्रतिष्ठित है जिसमें संक्षेप में आहार और सन्ध्यावन्दन के माहात्म्यमय आयामों पर पूर्ण ध्यान देकर उसे प्रभाषित कियागया है और सन्ध्यावन्दोपरान्त गायत्री मन्त्र की महिमा को और उसकी परम उपयोगिता को सभी के लिए नियमतः अनिवार्य रूप में अभिधान का विधान प्रस्तुत किया गया है। तपोनिष्ठा की विशेषता भी अत्यन्त आवश्यक परिभाषित की गयी है।

विशेष रूप में उक्त विषय में ऋषियों की सूक्तियाँ स्पष्टतः जो मानव कल्याणार्थ शास्त्रानुमोदित हैं उन्हें उद्धृत कर उनका भाव भी बोधगम्य प्रदर्शित किया गया है। तिलक धारण व उसका मन्त्र भी निवेदित किया गया है।

इस प्रकार ब्रह्मकर्म = सन्ध्यावन्दन के विधान के साथ ही प्रथम आचार प्रक्रिया पर भी ध्यान दिलाने का प्रयास किया गया है। ब्रह्मगायत्री मंत्र के आवाहन आदि विधि पर भी संक्षेप में विचार किया गया है।

इस प्रमुख ब्रह्मकर्म की विधा में कलियुग में प्राणियों के ऊपर निर्हेतुक कृपा कटाक्ष से भगवान् श्रीविष्णु के परमाराध्य अर्चाविग्रह भगवान् शालग्राम की विशेषता व महत्ता पर भी एवं उनके स्वरूप महात्म्य पूजन माहात्म्य पर भी यथामति सप्रमाण विचार किया गया है।

सामान्यतया भगवान् के आराधन की संक्षिप्त विधि भी बतायी गयी है जो विशेषतः श्री वैष्णव सम्प्रदाय में अब भी पूर्णतः प्रचलित है उसे कतिपय विद्वान् व सम्प्रदाय भले ही स्वरूपतः श्री वैष्णव सम्प्रदाय के लिए ही उपयोगी मानते हैं किन्तु वह सभी सम्प्रदाय के लिए भी है क्योंकि भगवान् विष्णु व उनके आर्चाविग्रह शालग्राम की पूजा सभी करते हैं। इस प्रकार सभी के लिए उपादेय

है। पंच संस्कार व मन्त्रदिक्षाविधान तथा श्रीस्तव आदि का पाठ नियमतः श्री वैष्णवों के लिए अवश्य विशेष रूप में प्रतिपाद्य है जो प्रपत्तिशरणागति आदि मार्ग के अन्य भी अनुयायी हैं उन्हें भी प्रिय है और कल्याणप्रद है।

उक्त विषय में आचार्य कक्षा के अध्ययन काल में परीक्षार्थी रूप में एक परम श्रीवैष्णव की प्रेरणा व आज्ञा से पुराणो-धर्मशास्त्रों आदि का अध्ययन कर तथा गुरूवरों से समझ कर तत्कालीन श्रद्धेय श्री प्रतापनारायणचतुर्वेदी द्वारा प्रकाशित होने वाली सन्ध्यायोग और भगवदाराधन पुस्तक के लिए प्रयास कर कुछ शास्त्रीय विचार संग्रह किया था जो पूर्व प्रकाशित सन्ध्यायोग से भी कुछ ग्रहण किया था सभी साहित्य पुनः प्रकाशित होकर भगवत्सेवा में लाया जा सके प्रतीक्षा में था। वह ग्रन्थ प्रकाशित हुआ भी चतुर्वेदी जी द्वारा और इस दासानुदास सेवक को निर्देश भी मिला था कि इसका समयानुसार प्रकाशन कर वितरण कर भगवद्भागवत सेवा रूप में कर्तव्य का पालन किया जाय, जो अब तक सम्भव नहीं हो सका।

कुछ समय पूर्व उन्हीं के परिवार के वंशज श्री वैष्णव श्री प्रदीप चतुर्वेदी जी जो केशव प्रेस भी प्रतिष्ठापित कर चुके हैं निवेदन किया गया है कि पूर्ण ग्रन्थ का प्रकाशन कराया जाय। जिसे वे स्वीकार किये हैं सन्ध्या योग और भगवदाराधन प्रकाशित करायेंगे ही।

फिर भी यह सेवक अपने पास संगृहीत सामग्री विशेष को अपने बुद्धि के अनुसार यथाशक्य प्रयास कर कुछ उसमें से कुछ सम्प्रदाय निष्ठ सद्ग्रन्थों से एकत्र कर सामञ्जस्य स्थापित कर भागवत सेवा में प्रस्तुत कर रहा है आशा है विद्वान् मनीषी व श्रीवैष्णव जन त्रुटियों को क्षमा प्रदान करते हुए स्वीकार कर अनुगृहीत करेगें तथा अपना सुधारात्मक सुझाव भी देगें।

भारतीय संस्कृति का निवेदक
**रामनारायणाचार्यः**
9/90 गायत्रीपुरम् पिड़रा मार्ग
देवरिया, . (उ0प्र0)



तीर्थराजप्रयागस्थश्रीवैष्णवाश्रम श्रीरामानुजकोट संस्थापकानां श्रीरामदेशिकसंस्कृतमहाविद्यालयप्रतिष्ठापकानां श्रीवैकुण्ठधाम-वासिनां श्रीवैष्णवकुलकमलदिवाकराणां परमार्थ भूषणोपाधि-भाजामनन्त श्रीविभूषितानां, श्रीगोविन्दाचार्यस्वामि वर्याणां पादपद्म-मयोस्सादरं समर्पयति-

तदीयोऽन्तेवासी

रामनारायणचार्यः

# ऋषियों की सूक्तियाँ

मृतंशरीरमुत्सृज्य, काष्ठ लोष्ठ समं क्षितौ ।
विमुखा बान्धवा यान्ति, धर्मस्तमनुगच्छति ।।

बन्धु-बान्धव गण मनुष्य के मृत शरीर को काष्ठ और मिट्टी के ढेले की तरह श्मशान पर छोड़ कर अपने घरों को लौट जाते हैं, किन्तु एक धर्म ही जीव के साथ जाता है ।

श्रुति स्मृती ममैवाज्ञे, यस्ते उल्लंघ्य वर्तते ।
आज्ञाच्छेदी मम द्वेषी, नरकं प्रतिपद्यते ।।(वराह पु०)

भगवान् कहते हैं, श्रुतियाँ और स्मृतियाँ मेरी आज्ञाएँ हैं; जो उनकी अवहेलना करता है, वह अवज्ञाकारी मेरा द्वेषी है और मरने पर वह नरकगामी होता है ।

दिवा वा यदि वा रात्रौ, यदज्ञानकृतम् भवेत् ।
त्रिकालसन्ध्या करणात्तत्सर्वं विप्रणश्यति ।।
यावन्तोऽस्यां पृथिव्यां हि, विकर्मस्थास्तु वै द्विजाः ।
तेषां वै पावनार्थाय सन्ध्या सृष्टा स्वयम्भुवा ।।(याज्ञ०

दिन अथवा रात में, अज्ञान से किए हुए पाप तीनो कालों की सन्ध्या करने से नष्ट हो जाते हैं । इस धराधाम पर जितने कर्महीन द्विज हैं, उनको पवित्र करने के लिए ब्रह्मा ने सन्ध्या बनाई ।

सन्ध्या येन न विज्ञाता सन्ध्या येनानुपासिता ।
जीवमानो भवेच्छूद्रो, मृतः श्वा जायते ध्रुवम् ।।
सन्ध्या हीनोऽशुचिर्नित्यं, अनर्हः सर्व कर्मसु ।
यदन्यत्कुरुते कर्म न तस्य फलभाग्भवेत् ।। ( दक्षः )

जो द्विज सन्ध्या को भली प्रकार नहीं जानता तथा उसकी उपासना नहीं करता वह जीता ही शूद्र हो जाता है और (जब वह मर जाता है) तब उसे कुत्ते की योनि प्राप्त होती है; इसमें सन्देह नहीं। सन्ध्या से हीन पुरुष सदा अपवित्र है तथा किसी कर्म के योग्य नहीं है। वह चाहे जिस किसी अन्य कर्म को करे, उसका फल नहीं मिलता।

**ये न पूर्वामुपासन्ते द्विजाः सन्ध्यां न पश्चिमाम्।**
**सर्वांस्तान् धार्मिको राजा शूद्रकर्माणि कारयेत्॥** (म० भा०)

जो ब्राह्मण प्रातः सायं सन्ध्योपासन न करें, धार्मिक राजा ऐसों से शूद्रोचित काम करवावे।

**पाठमात्ररता नित्यं द्विजातींश्चार्थवर्जितान्।**
**पशूनिव च तान् प्राज्ञो वाङ्मात्रेणापि नार्चयेत्॥**

अर्थात् जो ब्राह्मण किसी (धार्मिक) ग्रन्थ का पाठ मात्र नित्य करते हैं, किन्तु अर्थ नहीं जानते, वे पशु के समान हैं। पण्डित जन उनका वाणी से भी आदर न करें।

**सायं प्रातस्तु यः सन्ध्यां प्रमादाद्विक्रमेत्सकृत्।**
**गायत्र्यास्तु सहस्रं हि जपेत्स्नात्वा समाहितः॥**

अगर सायं अथवा प्रातः सन्ध्या प्रमादवश एक बार भी छोड़ दी जाय तो स्नान करके और मन एकाग्र कर एक हजार बार गायत्री मंत्र जपे।

**सन्ध्यामुपासते येतु सततं शंसितव्रताः।**
**विधूतपापास्ते यान्ति ब्रह्मलोकमनामयम्॥**

जो लोग नियमपूर्वक नित्य ही संध्योपासन करते हैं, वे निष्पाप होकर निरामय ब्रह्मलोक को प्राप्त होते हैं।

तस्मान्नित्यं प्रकर्तव्यं सन्ध्योपासनमुत्तमम् ।
तदभावेऽन्यकर्मादावधिकारी भवेन्नहि ॥

इसलिए उत्तम सन्ध्योपासन कर्म नित्य करे, बिना इसके किए दूसरें कर्म का अधिकारी नहीं होता।

सन्ध्योपासनहीनो यो न योग्यः सर्वकर्मसु ।
तस्मादुपास्यविधिना सन्ध्यामन्यक्रियाश्चरेत् ॥

जो पुरुष सन्ध्या नहीं करता वह किसी कर्म का अधिकारी नहीं होता, इससे पहिले सन्ध्या विधि सहित करके तब दूसरे कर्म को करे।

एतत्सन्ध्यात्रयं प्रोक्तं ब्राह्मण्यं यत्रचेष्टितम् ।
यस्यनास्त्यादरस्तत्र न स ब्राह्मण उच्यते ॥

ये तीन सन्ध्या जो कही गई हैं वे ब्राह्मण के कर्म हैं इनको जो ब्राह्मण आदरपूर्वक नहीं करता, उसको ब्राह्मण नहीं कहना चाहिए अर्थात् कैसा भी कार्य हो तो भी सन्ध्या को न छोड़ना चाहिए। क्योंकि वह ब्रह्मत्व से हीन हो जाता है।

देवाग्नि द्विज विद्यानां कार्ये महति संस्थिते ।
सन्ध्याहानौ न दोषोस्तियतस्तत्पुण्य साधनम् ॥

—स्नानदीपिका

देव सम्बन्धी, अग्नि सम्बन्धी, ब्राह्मण सम्बन्धी अथवा विद्या सम्बन्धी कोई भी काम आ पड़े, तो सन्ध्यावन्दन के छूट जाने में कोई दोष नहीं है। क्योंकि ये कार्य पुण्य के निमित्त हैं।

राष्ट्रभङ्गे नृपक्षोभे रोगार्तो सूतकेऽपि वा ।
सन्ध्यावन्दन विच्छितिर्न दोपाय कथञ्चन ॥
विद्वत्सङ्गे विवादे च यज्ञे भूपति दर्शने ।

सन्ध्यावन्दन लोपोऽयं न दोषो मुनिभिःस्मृतः ॥

—गायत्री पुरश्चरण पद्धति

राजा की अमलदारी न रहने पर, राजा के क्षुब्ध होने पर, रोगी अथवा आर्त्त होने पर, जनन मरण अशौच में यदि सन्ध्यावन्दन न करे तो दोष का भागी नहीं होना पड़ता। विद्वानों का समागम होने पर, यज्ञकार्य में लगे रहने पर, राजा से भेंट करने में, यदि सन्ध्यावन्दन न कर सके, तो मुनियों का कहना है कि, दोष नहीं लगता।

अर्घ्यांता मानसी सन्ध्या कुशवारि विवर्जिता।

— च्यवनः

कुश तथा जल को काम में न लाकर अर्घ्यदान पर्यन्त जो सन्ध्याकी जाती है, उसे मानसी सन्ध्या कहते हैं। यह च्यवन महर्षि का मत है।

जलाऽभावे महामार्गे वन्धने त्वशुचावपि।
उभयोः सन्ध्ययोः काले रजसैवार्घ्य मुच्यते ॥

जहाँ पर जल न मिले, बड़ा रास्ता चलने में, बन्धन में और अपवित्रता में दोनों सन्ध्याओं में धूल से ही अर्घ देवे।

गोकर्णाकृतिवत्पात्रं ताम्रं रौप्यं च हाटकम्।
जलं तत्र विनिक्षिप्य सन्ध्योपासनमाचरेत् ॥

सुवर्ण, चांदी अथवा ताँबे का पात्र गऊ के कान की तरह बनवा कर उसे सन्ध्योपासन के काम में लावे।

यज्ञोपवीतेद्वे धार्ये श्रौतेस्मार्ते च कर्मणि।
तृतीयमुत्तरीयार्थे वस्त्रालाभेतदिष्यते ॥

श्रुति स्मृति में कहे हुए कामों के करने में दो जनेऊ पहिनना चाहिए यदि अंगौछा न हो तो उसके बदले में एक जनेऊ और धारण करे।

सन्ध्यामिष्टिं चरुं होमं यावज्जीवं समाचरेत् ।
न त्यजेत्सूतकेवापि त्यजन् गच्छेदधो द्विजः ॥ पुलस्त्यः

पुलस्त्य जी कहते हैं, सन्ध्या, यज्ञ और होम जन्म भर करे; सूतक में भी इन कामों को न छोड़े, जो छोड़ता है, वह अधोगति को प्राप्त होता है ।

सूतके मृतके चैव, सन्ध्याकर्म समाचरेत् ।
मनसोच्चारयेन्मन्त्रान्, प्राणायाममृते द्विजः ॥
सूतके सावित्र्याञ्जलिं प्रक्षिप्य प्रदक्षिणं कृत्वा सूर्यध्यानम् नमस्कुर्यात् । —पैठीनसिः

ब्राह्मण, जनन अथवा मरण के अशौच में भी सन्ध्या करे, मन में मन्त्रों को पढ़े, ( जिह्वा से नहीं ) और प्राणायाम न करे । सूतक में गायत्री से अञ्जलिदान देकर और प्रदक्षिणा करके सूर्य का ध्यान करता हुआ, नमस्कार करे ।

सूतके कर्मणां त्यागः सन्ध्यादीनांविधीयते ।—संवर्तः

केवल संवर्त का मत है कि, सूतक में सन्ध्या आदि कर्मों को त्याग देना चाहिए ।

सर्वकालमुपास्तिस्तु सन्ध्ययोः पार्थिवेष्यते ।
अन्यत्र सूतकाशौच विभ्रमातुर भीतितः ॥
विष्णु पुराणे

विष्णुपुराण में लिखा है, अशौच, उन्माद, रोग अथवा भय की अवस्था को छोड़, अन्य सब दशाओं में सन्ध्या करनी चाहिए ।

सहवै देवानाश्चासुराणाश्च यज्ञौ प्रततावास्तां वयठं स्वर्गं लोकमेष्यामो वयमेष्याम् इति । तेऽसुराः सन्नह्य सहसैवाचरन्

ब्रह्मचर्येण तपसैव देवास्तेऽसुरा अस्पृध्यंत स्तेना प्राजानंश्स्तेपराभवन्तेन स्वर्गं लोकमायन् । प्रसृतेन वै यज्ञेन देवाः स्वर्गं लोकमायन्नप्रसृतेनासुरान् पराभावयन् । प्रसृतोह वै यज्ञोपवीतिनो यज्ञोऽप्रसृतोऽनुपवीतिनो यत्किञ्च ब्राह्मणो यज्ञोपवीत्यिधीते यजत एव तत् तस्माद्यज्ञोपवीत्येवाधायेत याजये-द्यजेत वा । तैत्तिरीयारण्यक प्रपा० २ अनु०

देवताओं तथा दैत्यों ने एक ही समय में इस अभिप्राय से यज्ञ करना आरम्भ किया कि उन्हें स्वर्गलोक प्राप्त हो । दैत्यों ने सन्नद्ध हो बलमात्र से यज्ञ किया । किन्तु देवताओं ने ब्रह्मचर्य धारण कर और तप कर यज्ञ किया । इसका फल यह हुआ कि अज्ञानता के कारण असुरों का पराभव हुआ और उन्हें स्वर्गलोक न मिल सका । प्रसृत यज्ञ करने से देवता स्वर्गलोक में पहुँच गए और उन्होंने असुरों को हराया । क्योंकि दैत्यों ने अप्रसृत यज्ञ किया था । यज्ञोपवीत पहनकर जो यज्ञ किया जाता है वह प्रसृत यज्ञ कहलाता है और बिना यज्ञोपवीत के किया हुआ यज्ञ अप्रसृत यज्ञ कहा जाता है । ब्राह्मण यज्ञोपवीत पहन कर वेद पाठादि जो कुछ करता है, वह यज्ञ के समान है । अतः यज्ञोपवीत पहन कर ही अध्ययन करे, यज्ञ करावे अथवा करे ।

सदोपवीतिना भाव्यं सदा बद्धशिखेन च ।
विशिखोव्युपवीतश्च यत्करोति न तत्कृतम् ॥

—कात्यायन स्मृति

ब्राह्मण को उचित है कि सदा यज्ञोपवीत पहने और सदा चुटिया बांध कर रखे । क्योंकि बिना चोटी बाँधे और यज्ञोपवीत धारण किए, जो कुछ कर्म किया जाता है वह सब निष्फल होता है ।

पृष्ठवंशे च नाभ्यां च धृतं यद्विन्दते कटिम् ।
तद्धार्यमुपवीतंस्यान्नातिलम्बं न चोच्छ्रितम् ॥
कार्पासि क्षौम गोवाल शणवल्कतृणादिकम् ।
सदा सम्भवतो धार्यमुपवीतं द्विजातिभिः ॥
स्तनादूर्ध्वमधोनाभेर्नधार्यं तत्कथश्चन ।
ब्रह्मचारिण एकं स्यात्स्नातस्यद्वे बहूनि वा ॥
तृतीयं उत्तरीयं वा वस्त्राभावे तदिष्यते ।

पारस्करगृह्यसूत्र का० २ क० ५ टीका

जो यज्ञोपवीत पीठ तथा नाभि से होकर कमर तक पहुँचे उ धारण करना चाहिए । इससे न बहुत लम्बा हो न बहुत छोटा हो॥२॥ सुविधा के अनुसार कपास, रेशम गोवाल, सन, वृक्ष की छाल अथवा तृण आदि का बना यज्ञोपवीत द्विजों को सदा पहिनना चाहिए ॥३॥ ऐसा यज्ञोपवीत कभी न पहने जो छाती के नीचे न पहुँचे अथवा नाभि के ऊपर न हो, किन्तु नीचे लटकता हो । ब्रह्मचारी को एक यज्ञोपवीत धारण करना चाहिए और स्नातक को दो अथवा दो से अधिक । उत्तरीय वस्त्र न होने पर, उसके बदले तीसरा यज्ञोपवीत धारण किया जाता है :

उपवीतमलङ्कारं स्रजं करकमेव च ।
उपानहौ च वासश्च धृतमन्यैर्न धारयेत् ॥

—शातातपः

उपवीत, आभूषण, माला, जूता, तूम्बा और वस्त्र दूसरे के पहने या बर्ते हुए स्वयं काम में न लावे ।

सूतके मृतके क्षौरे चाण्डालस्पर्शने तथा ।
यज्ञसूत्रं नवीनं तु धार्यं वै मुनिरब्रवीत् ॥

श्वान रासभ संस्पर्शे म्लेच्छादीनां तथैव च ।
मेहनेनाथवाज्ञानान्नाविकं वा स्पृशेद्यदि ॥
तत्क्षणादेव नश्यन्ति कर्मणा द्विज सत्तमाः ।
पतितं त्रुटितं वापि ब्रह्मसूत्रं यदा भवेत् ॥
नूतनं धारयेद्विप्रः स्नानसङ्कल्प पूर्वकम् ।

—वायुपुराण

मनु जी कहते है कि, जनन मरण का अशौच होने पर, क्षौर के उपरान्त तथा चाण्डाल के छू जाने पर, नूतन यज्ञोपवीत पहने । कुत्ता गधा, म्लेच्छ और अनजाने मल्लाह को छू लेने पर,अथवा पेशाब करने या टट्टी जाने के समय यदि दाहिने कान पर यज्ञोपवीत रखना भूल जाय तो, वह ब्राह्मण उसी क्षण समस्त शुभ कर्मों के अधिकार से च्युत हो जाता दे । यदि यज्ञोपवीत कन्धे से उतर कर कमर के नीचे गिर पड़े अथवा टूट जाय तो ब्राह्मण को उचित है कि स्नान तथा सङ्कल्प करके नूतन यज्ञोपवीत पहने ।

पञ्चादशक्षराण्यत्रानुलोमप्रतिलोमतः ।
इत्येवं स्थापयेत्स्पष्टं न कस्मैजित्प्रदर्शयेत् ॥

अ से क्ष तक पचास अक्षर होतें हैं इसको सीधे उल्टे क्रम से स्थापित करके जप करे परन्तु गुप्त रक्खे किसी को दिखावे नहीं । जैसा प्रथम मन्त्र बोले पुनः अं पुनः मन्त्र पुनः आं इसी क्रम से क्षं तक उच्चारण करे अनन्तर विलोम अर्थात् मन्त्र बोल के पुनः क्षं बोले पुनः मन्त्र पुनः हं पुनः मन्त्र पुनः सं इत्यादि क्रम से अ तक पूरा करे । इस प्रकार शत संख्या की माला हुई । यदि अष्टोत्तर शत वर्णों से जपना हो तो इसी क्रम से शत पूरे होने पर अं, कं, चं टं तं पं यं शं वर्ग के आदि अक्षरों को ग्रहण करे । यह मातृका माला—वर्णमाला करके

विख्यात है। इस माला पर जपने से मन्त्र अवश्य सिद्ध होता है और भुक्ति मुक्ति का दाता है।

शौनकीय ऋग्विधान के आरम्भ में लिखा है

प्रथमं लक्ष गायत्री सप्त व्याहृति सम्पुटाम्।
ततः सर्वैं वेद मन्त्रैः सर्व सिद्धिं च विन्दति ॥

सप्तव्याहृति सहित गायत्री एक लाख जपने के उपरान्त ही वेद के मन्त्र सिद्ध हो सकते हैं, अन्यथा नहीं।

न तत्रवीरा जायन्ते न रोगो न शतायुषः।
न च श्रेयोऽधिगच्छन्ति यत्र श्राद्धं विवर्जितम् ॥

जिस घर में श्राद्ध नहीं होता उस घर में वीर सन्तान उत्पन्न नहीं होते, घर वाले कभी नीरोग नहीं रहते और न सौ वर्षों तक जीते ही हैं! ऐसे घर के लोग कल्याण के अधिकारी भी नहीं होते।

कुचैलनं दन्तमलावधारिणां।
बह्वाशिनं निष्ठुर भाषिणं च ॥
सूर्योदये चास्तमिते शयानं।
विमुञ्चति श्रीर्यदि चक्रपाणिः ॥

मैले वस्त्र वालों को, दाँतों पर मैल रखने एवं बहुत खाने तथा कटु बोलने और सूर्योदय तथा सूर्यास्त के समय सोनें वाले को—भले ही वह स्वयं चक्रपाणि (राजा अथवा विष्णु) ही क्यों न हो, लक्ष्मी त्याग देती हैं।

हृत्कण्ठतालुगाभिस्तु यथासंख्यं द्विजातयः।
शुद्धयेरन् स्त्री च शूद्रश्च सकृत्स्पृष्टाभिरन्ततः ॥

— याज्ञवल्क्यः

ब्राह्मण उतना जल पिए जो छाती तक पहुँचे, क्षत्रिय को उतना जल पीना चाहिए जो गले तक पहुँचे। वैश्य को उतना जल पीना चाहिए जो तालू तक पहुँचे। स्त्री और शूद्र एक बार जल को मुख में डालने से ही शुद्ध हो जाते हैं।

कर्मकुर्वन्नधोवायुनिःसरणेऽश्रुपाते क्रोधे मार्जार स्पर्शे क्षुते वस्त्र-परिधाने रजकाद्यन्त्यजदर्शने आचमेत्। सर्वथाच मनासम्भवे दक्षिणकर्णस्पर्शः।

—धर्मसिन्धुसारः

यदि धर्मानुष्ठान करने में अधोवायु निकल जावे, आँखों से आँसू निकल पड़े, क्रोध आ जावे, बिल्ली छू जाय, छींक आ जावे, वस्त्र बदले, अथवा धोबी आदि अन्त्यजों को देखले तो आचमन करना चाहिए। यदि आचमन करने का साधन मिलना सम्भव न हो, तो दाहिने कान का स्पर्श करले।

सात्त्विकैः सेव्यते विष्णुस्तामसैः प्रमथाधिपः।
राजसैः सेव्यते ब्रह्मा सङ्कीर्णैस्तु सरस्वती॥

ब्रह्मपुराणम्

सात्विक पुरुष विष्णु को, तमोगुणी शिव को, राजसी पुरुष ब्रह्मा को और तीनों की सङ्कीर्णता होने पर, लोग सरस्वती का सेवन करते हैं।

हरिरेकः सदाध्येयो भवद्भिः सत्त्वसंस्थितैः।
ओमित्येवं सदा विप्राः पठध्वं ध्यात केशवम्॥

कैलाशयात्रायां ऋषीन्प्रति श्रीशिवोवाच

एक मात्र हरि ही सत्व में स्थित आप सब लोगों से सदा ध्येय हैं। हे विप्र! ॐ इस प्रकार केशव का ध्यान करो और पढ़ो। यह उपदेश कैलाशयात्रा में श्रीशिवजी ने ऋषियों को दिया था।

नारायणाय नम इत्यमुमेव सत्यम्,
संसारघोरविष संहरणाय मन्त्रम्, ।
शृण्वन्तु भव्यमतयो यतयोऽस्तरागा,
उच्चैस्तरामुपदिशाम्यहमूर्ध्वबाहुः ॥
नृसिंहपुराणम्

संसार रूपी घोर विष के अपहरण के लिए "ॐ नमो नारायणाय" ही मन्त्र सत्य है। इस मन्त्र को राग शून्य अच्छी मतिवाले संन्यासी (यति) सुनें। यह बाँह ऊँची कर और चिल्ला कर मैं उपदेश करता हूँ।

ब्राह्मं मुहूर्त्तमारभ्या मध्यान्हं प्रजपेन्मनुम् ।
अतऊर्ध्वंकृते जाप्ये विनाशाय भवेद्ध्रुवम् ॥
पुरश्चर्या विधावेवं सर्व काम्य फलेष्वपि ।
नित्ये नैमित्तिके वापि तपश्चर्यासु वा पुनः ॥
सर्वदैव जपः कार्यो न दोषस्तत्र कश्चन । पाद्मे

ब्राह्ममुहूर्त्तं अर्थात् प्रहर रात्रि शेष रहे तब से लेकर मध्याह्न पर्यन्त जप करना श्रेष्ठ है। इसके उपरान्त जप करे तो कर्ता का नाश होता है यह सम्पूर्ण कार्यों से अनुष्ठान का क्रम है। नित्य नैमित्तिक तपश्चर्या का नियम नहीं है, अर्थात् प्रति दिन के अनुष्ठान में चाहे जब तक और जितनी इच्छा हो उतना जप करता रहे। उसमें कुछ दोष नहीं होता।

जपस्येहविधिं वक्ष्ये यथाकार्यं विधानतः ।
नाकुर्वन्नापिहसन् न पार्श्वमवलोकयन् ॥
नापाश्रितो न जल्पंश्च न प्रावृतशिरास्तथा ।
नपदा पादमाक्रम्य न चैव हि तथा करौ ॥
नैवं त्वविधि जपं कुर्यान्न च संश्रावयञ्जपेत् ।
तिष्ठंश्चेद्वीक्षमाणोऽर्कमासीनःप्राङ्मुखो जपेत् ॥

याज्ञवल्क्य ऋषि जप की विधि विधान में कहते हैं कि जप करने के समय न चले, न हिले, न हँसे, न इधर उधर देखे, न किसी वस्तु का तकिया लगावे, न किसी से बात करे, न सिर को ढाँके, और न पाँव से पाँव ( पाद ) को दबावे, वैसे ही हाथ से हाथ को न दबावे। इस ऊपर के कहे हुए प्रकार से जप न करे और जप के मन्त्र को दूसरा न सुन सके। यदि खड़े होकर जप करे तो सूर्य नारायण की ओर देखे और बैठ कर जप करे तो पूर्व की ओर मुख करके बैठे। और भी नियम इसी ग्रन्थ में ऐसा है कि सिर, ग्रीवा ( गर्दन को न हिलावे, दाँतों को न प्रकाशित करे, गीले वस्त्र ( आर्द्र ) और एक वस्त्र पहने हुए व नीले वस्त्र और पुराने वस्त्र धारण किये हुए जप न करे।

**मनोमध्येस्थितो मंत्रो मंत्रमध्येस्थितं मनः।**
**मनोमन्त्रसमायुक्तमेतद्धि जपलक्षणम् ॥**

मन में मन्त्र और मन्त्र में मन रहे इस प्रकार मन और मन्त्र का एक साथ योग करके जप करना चाहिए अर्थात् चित्त एकाग्र करके जप करे।

**स्नानेहोमेजपेदाने स्वाध्याये पितृकर्मणि।**
**करौ सदर्भौ कुर्वीत तथा सन्ध्याभिवादने ॥**

**यथा वज्रं सुरेन्द्रस्य यथा चक्रं हरेस्तथा।**
**त्रिशूलं च त्रिनेत्रस्य ब्राह्मणस्य पवित्रकम् ॥**

**कुशाः काशाः शरा दूर्वा यव गोधूमवल्वजाः।**
**सुवर्णं रजतं ताम्रं दशदर्भाः प्रकीर्त्तिताः ॥**

स्नान, होम, जप, दान, स्वाध्याय, श्राद्ध आदि कर्मों में सन्ध्यावन्दन की तरह कुश धारण करना चाहिए। जैसे इन्द्र का आयुध वज्र है, विष्णु का चक्र है, महादेव का त्रिशूल है, जैसे ही ब्राह्मण का आयुध कुश है। कुश, काश, शर, दूब, यव, गोधूम बल्वज, सुवर्ण, चाँदी, ताँबा ये दस प्रकार के दर्भ हैं।

यह कुश पवित्र करता है इसको धारण करने से जल तीर्थ रूप में हो जाता है। उच्छिष्टादि का भेद नहीं रहता।

स्नाने दाने जपे होमे सन्ध्यायां देवतार्चने।
शिखाग्रन्थिं विना कर्म न कुर्याद्वै कदाचन॥
आसने शयने सङ्गे भोजने दन्त धावने।
शिखा मुक्तिं सदा कुर्यादित्येतन्मनुरब्रवीत्॥

स्नान, दान, जप, होम, सन्ध्या, देवार्चन कभी बिना चुटिया बाँधे न करे। सोते समय, सहवास भोजन दतौन आदि करते समय सदा चोटी खोल दे।

खल्वाटादिक दोषेण विशिचश्चेन्नरो भवेत्।
कौशीतदः धारयीत ब्रह्मग्रंथि युतां शिखाम्॥

खल्वाटमें कुश की शिखा बनाना। (संस्कार भास्करे)

स्नानागारं दिशि प्राच्यामाग्नेय्यामग्निमन्दिरम्।
अवाच्यां शयनागारं नैऋत्यां वस्त्रमन्दिरम्॥
प्रतीच्यां भोजनागारं वायव्यां पशुमन्दिरम्।
भाण्डकोशं तूत्तरस्यामैशान्यां देवमन्दिरम्॥
देवानां हि मुखं कार्यं पश्चिमायां सदा बुधैः॥

मकान में पूर्व दिशा की तरफ़ स्नानागार, अग्निकोण में अग्नि-मन्दिर, दक्षिण में शयनागार, नैऋत्यकोण में वस्त्रागार, पश्चिम में भोजनशाला, वायव्यकोण में पशुशाला, उत्तर में भण्डारघर, ईशान कोण में देवमन्दिर बनवावे। चतुर मनुष्य को देवता का मुख सदा पश्चिम में रखना चाहिए।

प्रातर्नाभौ करं कृत्वा मध्याह्ने हृदि संस्थितम्।
सायं जपति नासाग्रे जपस्तु त्रिविधः स्मृतः॥

धृत्वा पवित्रं संप्रोक्ष्य जपस्थानं कुशोदकैः ।
आधारादीन् नमस्कृत्य कुशाग्रैरासनं ततः ॥
बद्ध्वा पद्मासनं वापि स्वस्तिकं वा यथासुखम् ।
ॐ भूर्भुवः स्वरामोति जपित्वासनमुपविशेत् ॥
अप्रोक्षित जपस्थानाच्छक्रो हरति यज्जपम् ।
वस्त्रेणाच्छाद्य तु करं दक्षिणं यः सदा जपेत् ।
तस्य स्यात्सफलं जाप्यं तद्धीनमफलं स्मृतम् ॥
अतएव जपार्थं सा गोमुखी ध्रियते जनैः ॥

जप करते समय प्रातःकाल नाभि पर, मध्यान्ह में हृदय पर, सायंकाल नासाग्र पर हाथ रखना चाहिए। कुश की पवित्री धारण करके कुश के जल से जपस्थान को छिड़के। आधार देवों को नमस्कार करने के बाद कुशासन पर बैठे। पद्मासन अथवा स्वस्तिकासन लगाकर सुखपूर्वक बैठे। व्याहृति जप कर ही आसन पर बैठे। जपस्थान के अप्रोक्षित होने पर इन्द्र जप के फल को हर ले जाते हैं। जो दाहिने हाथ को ढककर जप करता है उसका जप सफल होता है और ऐसा न करने से सफलता नहीं मिलती। इसी कारण से चतुर लोग गोमुखी में जप करते हैं।

यस्य देशो न विज्ञातो नाम गोत्रं त्रिपूरुषं ।
कन्यादाने पितृश्राद्धे नमस्कारे च वर्जयेत् ॥
पाखण्डं पतितं व्रात्यं महापातकिनं शठम् ।
सोपानत्कं कृतघ्नं च नाभिवादेत्कदाचन ॥

देवताप्रतिमां दृष्ट्वा यतिं दृष्ट्वा त्रिदण्डिनम् ।
नमस्कारं न कुर्याच्चेत्प्रायश्चित्ती भवेद्द्विजः ॥
नमस्कारं विना विप्र आशीर्वादं प्रयच्छति ।
विप्रो भवति चाण्डालो गृह्णानो नरकं व्रजेत् ॥

समायां यज्ञशालायां देवतायतनेषु च ।
प्रत्येकं तु नमस्कारो हन्ति पुण्यं पुराकृतम् ॥
यदि स्नातो भवेद्विप्रो मस्तकं तिलकं विना ।
नमस्कारं न कुर्यात्तमिति प्राहुर्मनीषिणः ॥

जिसके नाम, गोत्र और देश इन तीनों का पता न हो उसे कन्यादान तथा श्राद्धादि कर्मों के समय नमस्कार न करे। पाखण्डी, पतित, व्रात्य, महापातकी तथा शठ, शराबी, कृतघ्न को कभी नमस्कार न करे। देवप्रतिमा तथा त्रिदंडी सन्यासी को देखकर जो नमस्कार नहीं करता उस ब्राह्मण को प्रायश्चित्त लगता है। बिना नमस्कार पाये जो ब्राह्मण आशीर्वाद देता है वह चाण्डाल होकर नरक में पड़ता है। सभा, यज्ञशाला या देवमन्दिर में जो प्रत्येक जन को नमस्कार करता है वह कमाया पुण्य खो देता है। स्नान किये और बिना तिलक लगाए ब्राह्मण को नमस्कार न करे ऐसा विद्वानों का मत है।

विप्रो वृक्षस्तस्य मूलं च सन्ध्या
वेदः शाखा धर्मकर्माभिपत्रे ।
तस्मान्मूलं यत्नतो रक्षणीयं
छिन्ने मूले नैव शाखा न पत्रे ॥
ॐकारप्रौढमूलः क्रमपदसहितश्छन्दविस्तीर्णशाखो ।
ऋक्पत्रः सामपुष्पो यजुरधिकफलोऽथर्वगन्धः दधानः ॥
यज्ञच्छायासमेतो द्विज मधुपगणैः सेव्यमानः प्रभाते ।
मध्ये साय त्रिकालं सुचरितचरितः पातु वो वेदवृक्षः ॥

विप्र रूपी वृक्ष की जड़ सन्ध्या है, शाखाएँ वेद हैं, धर्म कर्म ही उसके पत्ते हैं। इसलिए जड़ का नाश होने से शाखा और पत्ते आदि नहीं रह जाते। प्रणव ही जिसकी मजबूत जड़ है, क्रम पद ( छन्दों के सहित वेद ) जिसकी विशाल शाखाएँ है, ऋग्वेद जिसके पत्ते, साम-

वेद पुष्प, यजुर्वेद जिसका फल और अथर्ववेद जिसकी गन्ध है, यज्ञरूपी छाया से वेष्ठित जो प्रातः मध्यान्ह तथा सायं त्रिकाल समयों में द्विज-रूपी भ्रमरों से सेवित है वह वेदवृक्ष हमारा कल्याण करे।

सारभूतास्तु वेदानां गुह्योपनिषदो मताः।
ताभ्यः सारस्तु गायत्रीतिस्रो व्याहृतयस्तथा ॥

वेदों का सार गुह्य उपनिषद् हैं। गुह्य उपनिषदों का भी सार गायत्री तथा तीन व्याहृतियाँ हैं।

यज्ञदानतपःकर्म न त्याज्यं कार्यमेव तत्।
यज्ञोदानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥

यज्ञ, दान और तप कर्म त्यागने के योग्य नहीं हैं, वह निस्सन्देह करने के योग्य हैं। (क्योंकि) यज्ञ; दान और तप (ये तीनों) ही बुद्धिमान पुरुषों को पवित्र करने वाले हैं।

गीता अ० १८-श्लोक ५

## ऊर्ध्वपुण्ड्र धारण विधि

*शुद्ध आसन पर बैठकर बायीं हथेली पर श्वेत मृत्तिका को जल में घिसकर मूल मन्त्र द्वारा अभिमन्त्रित कर निम्नलिखित मन्त्रों को बोलते हुए क्रमशः ललाट आदि स्थानों पर ऊर्ध्व पुण्ड्र धारण करे—*

| मन्त्र | स्थान | अंगुल प्रमाण |
|---|---|---|
| ॐ केशवाय नमः | ललाट | ४ |
| ,, नारायणाय नमः | उदर | १० |
| ,, माधवाय नमः | वक्षस्थल | ८ |
| ,, गोविन्दाय नमः | कण्ठ | ४ |
| ,, विष्णवे नमः | दक्षिण उदर | १० |

| | | |
|---|---|---|
| ॐ मधुसूदनाय नमः | दक्षिण भुजा | ८ |
| ,, त्रिविक्रमाय नमः | दक्षिण कण्ठ | ४ |
| ,, वामनाय नमः | वाम उदर | १० |
| ,, श्रीधराय नमः | वाम भुजा | ८ |
| ,, हृषीकेशाय नमः | वाम कण्ठ | ४ |
| ,, पद्मनाभाय नमः | पृष्ठ | ४ |
| ,, दामोदराय नमः | पृष्ठ कण्ठ | ४ |

शेष श्वेत मृत्तिका से द्वादशाक्षर मन्त्र बोलकर शिर में धारण करे। इसके बाद श्रीचूर्ण को घिसकर इन मन्त्रों द्वारा ऊर्ध्व पुण्ड्रों के क्रमानुसार श्री चूर्ण धारण करे—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ॐ श्रियै | नमः | १ | ॐ वरारोहायै | नमः | ७ |
| ,, अमृतोद्भवायै | नमः | २ | ,, हरिवल्लभायै | नमः | ८ |
| ,, कमलायै | नमः | ३ | ,, शार्ङ्गिण्यै | नमः | ९ |
| ,, चन्द्रसोदर्यै | नमः | ४ | ,, देवदेविकायै | नमः | १० |
| ,, विष्णुपत्न्यै | नमः | ५ | ,, लोकसुन्दर्यै | नमः | ११ |
| ,, वैष्णव्यै | नमः | ६ | ,, महालक्ष्म्यै | नमः | १२ |

ॐ सर्वाभीष्ट फलप्रदायै नमः

इसके पश्चात् तुलसी एवं कमल की माला तथा पवित्रमाला को धारण करे। दो अथवा चार कुशों द्वारा तैयार की हुई पवित्री को दाहिने हाथ की अनामिका अँगुली में धारण करे। और गुरुपरम्परा का अनुसन्धान करे।

---

# ब्रह्मकर्म भगवदाराधनविधिः

विशेष- निम्नलिखित सन्ध्यावन्दन विधि श्री कांची प्रतिवादिभयङ्कर मठ के धर्म-प्रचार-विभाग द्वारा प्रकाशित हुई है। सन्ध्यावन्दन की अनेक पुस्तकें देखने के उपरान्त यही सर्वोत्तम तथा एक सर्वमान्य धर्माचार्य के तत्वावधान में छपने से उपयोगी प्रतीत होती है। अतः वह इस पुस्तक में छापी गई है।

## सूचना

ब्राह्मणों के लिए गायत्री छन्द वाला सवितृ देवता का मन्त्र है, क्षत्रियों के लिए त्रिष्टुप् छन्द वाला सवितृ देवता का मन्त्र है और वैश्यों के लिए जगती छन्दवाला सवितृ देवता का मन्त्र है। ये मन्त्र उपदेश से प्राप्त करने योग्य हैं, अतएव यहाँ नहीं लिखे गए। ब्राह्मण लोग गायत्री मन्त्र से जो काम करते हैं, उन कामों को क्षत्रिय त्रिष्टुपूछन्द वाले मन्त्र से और वैश्य जगतीछन्दवाले मन्त्र से करें।

## सन्ध्यावन्दन में मुख्य मुख्य क्रिया कलाप

(१) हाथों और पैरों का धोना, (२) शिखाबन्धन, (३) आचमन, (४) प्राणायाम, (५) सङ्कल्प, (६) प्रोक्षण, (७) अभिमन्त्रित जल का पीना, (८) आचमन, (९) प्रोक्षण, (१०) प्राणायाम, (११) अर्घ्यप्रदान, (१२) प्राणायाम, (१३) प्रायश्चित्तार्घ्य-प्रदान

(१४) परिषेचन (१५) आचमन; (१६) तर्पण, (१७) आचमन भगवदर्पण (१८) जपस्थानप्रोक्षण (१९) प्राणायाम, (२०) सङ्कल्प, (२१) सव्याहृतिगायत्रीजप, (२२) प्राणायाम, (२३) गायत्र्यावाहन, (२४) गायत्रीजप, (२५) प्राणायाम; (२६) सङ्कल्प, (२७) गायत्री, विसर्जन, (२८) उपस्थान, (२९) सन्ध्यादिनमस्कार, (३०) अभिवादन, (३१) दिङ्नमस्कार (३२) प्राणायाम, (३३) अभिवादन (३४) आचमन, (३५) जपस्थानप्रोक्षण, ये ही सन्ध्यावन्दनान्तर्गत मुख्य क्रियाकलाप हैं। जिस जिस क्रम से किए जाते हैं उसी क्रम से लिखे गए हैं। सन्ध्यावन्दन सीखने वालों को प्रथम इन क्रियाओं का क्रम याद कर लेना चाहिए।

## १—हाथ पाँव धोना।

दोनों हाथों को मणिबन्ध अर्थात् मणिकस्थान पर्यन्त और दोनों पादों को जानुपर्यन्त शुद्ध जल से धोना चाहिए।

## २—शिखाबन्धन

गायत्री मन्त्र का उच्चारण करते हुए अथवा विना मन्त्र के ही चोटी को दोनों हाथों से दृढ़ बाँधना चाहिए। सन्ध्यावन्दन कर्म करने के समय शिखा खुली न रह जाय, इस वास्ते सन्ध्यावन्दन के आरम्भ में शिखाबन्धन किया जाता है।

## ३—आचमन

कुक्कुटासन से पूर्व वा उत्तर दिशामुख हो बैठे, बैठकर दक्षिण हाथ को गौ के कान के सदृश सङ्कुचित कर, उसमें उतना

जल ले जितने में एक उड़द अच्छी तरह डूब सके, उस जल को 'अच्युताय नमः' इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए पी जावे, अनन्तर इसी प्रकार एक बार जल हाथ में ले उसको 'अनन्ताय नमः' इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए पी जावे, पश्चात् पुनरपि एक बार उसी प्रकार जल ले उसको 'गोविन्दाय नमः' इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए पी जावे। तीन बार जल पान करने के पश्चात् हाथ से मुख को पोंछ डाले।

अनन्तर दाहिने हाथ के अंगूठे के अग्रभाग से 'केशवाय नमः' इस मन्त्र को बोलते हुए ओठ के दाहिने भाग का मार्जन करते हुए दाहिने तालु तक तक स्पर्श करे 'नारायणाय नमः' इस मन्त्र को बोलते हुए उसी अंगूठे के अग्रभाग से ओठ के वाम भाग का मार्जन करते हुए तालु तक स्पर्श करे। दहिने हाथ का अंगूठा और अनामिका इन दोनों अंगुलिओं में जल लं उनसे 'माधवाय नमः' इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए दहिने आंख का स्पर्श करे, और गोविन्दाय नमः इस मन्त्र को बोलते हुए उन्हीं अंगुलियों से वाम आंख का स्पर्श करे। अंगूठा और तर्जनी इन दोनों अंगुलियो में जल ले उनसे 'विष्णवे नमः इस मन्त्र से नाक का दाहिना भाग और 'मधुसूदनाय नमः इस मन्त्र से नाक के वाम भाग का स्पर्श करे। अंगूठा और कनिष्ठिका इंन दोनों अंगुलियों में जल ले उनसे 'त्रिविक्रमाय नमः' इस मन्त्र को बोलते हुए दाहिना कान और 'वामनाय

नमः' इस को बोलते हुए बाएं कान का स्पर्श करे। अंगुष्ठ और मध्यमा इन अंगुलिओं में जल ले उनसे 'श्रीधराय नमः' इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए दहिने बाँह और 'हृषीकेशाय नमः इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए बाँये बाँह का स्पर्श करे। पांचों अंगुलियों में जल ले उनसे 'पद्मनाभाय नमः' इस मन्त्र से हृदय का स्पर्श करे, 'दामोदराय नमः' इस मन्त्र से मस्तक का स्पर्श करे। यही आचमन की विधि है। इस प्रकार दो बार आचमन करना चाहिए। सर्व मन्त्रों के आदि में प्रणव जोड़ देना उचित है।

आचमन करने के अनन्तर 'पुण्डरीकाक्षाय नमः' इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए हृदय कमल में भगवान् पुण्डरीकाक्ष का ध्यान करे। पश्चात्

"अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोपिवा।
यःस्मरेत्पुण्डरीकाक्षं स वाह्याभ्यन्तरः शुचिः॥"

इस मन्त्र को बोलते हुए हाथ में जल ले मस्तक पर उससे प्रोक्षण करे।

## ४—प्राणायाम।

रेचक-पूरक-कुम्भक ये तीनों कर्म प्राणायामान्तर्गत हैं। प्रथम रेचक, पश्चात् पूरक, तत्पश्चात् कुम्भक, इस क्रम से ये कर्म किये जाते हैं।

शरीरान्तः स्थित वायु को बाहर निकालना रेचक कहलाता

है, वाहर के वायु को नासिका द्वार से भीतर खींचना पूरक कहलाता है, न तो भीतर के वायु को वाहर निकाले और न वाहर के वायु को भीतर ही खींचे—किन्तु पूरित कुम्भवत् रहै, यह कुम्भक अवस्था कहलाती है।

रेचक पूरक और कुम्भक के लिए कालअवधि क्लृप्त है। दाहिने हाथ की मध्यमा और अंगुष्ठ; इन दो अंगुलियों से शब्द करते हुए उन अंगुलियों को अपने जाँघ के चारों तरफ घुमावे, घुमाना न तो शीघ्र हो और न मन्द, किन्तु मध्यम हो, इस प्रकार घुमाने में जितना काल लगे उस काल का नाम मात्रा है। रेचक में सोलह मात्रा काल लगना चाहिए, अर्थात् एकदम जोर से भीतर के वायु को वाहर न निकाले किन्तु धीरे धीरे निकाले, जिसमें षोडश मात्रा काल लग जावे। फिर पूरक करे, पूरक के वास्ते ३२ वत्तीस मात्रा काल नियत है। एकदम ज़ोर से वाहर के वायु को न खींचकर मन्दगति से खींचे, जिसमें वत्तीस मात्रा काल लग जावे। तत्पश्चात् कुम्भक ६४ चौसठ मात्रा काल पर्यन्त करे, अर्थात् उतना काल न तो वाहर के वायु को भीतर ही खींचे, और न खींचे हुए वायु को वाहर ही छोड़े।

दक्षिण हस्त की कनिष्ठिका और अनामिका इन दो अंगुलियों से वाएँ नासिका छिद्र को दवाकर दाहिने नासिका छिद्र से भीतर के वायु को वाहर निकालना चाहिए। यही रेचक है।

पश्चात् अंगूठे को दाहिने नासिका छिद्र से दवाकर वाएँ

नासिका छिद्र से बाहर के वायु को मन्द गति से भीतर खींचना चाहिए। यही पूरक है।

अनन्तर कनिष्ठिका अनामिका और अंगुष्ठ इन तीनों अंगुलियों से दोनों नासिका छिद्रों को दबा ले और भीतर से वायु को बाहर न छोड़े। यही कुम्भक है।

कुम्भक के अनन्तर भीतर रुके हुए वायु को अत्यन्त धीमी चाल से बाहर निकाले। इसमें बहुत सावधानी चाहिए नहीं तो भीतर रुका हुआ वायु एकदम से बाहर निकल पड़ेगा।

प्राणायाम के समय हृदय में भगवानका ध्यान करना चाहिए, ध्यानरहित प्राणायाम की अपेक्षा ध्यान सहित प्राणायाम अत्यन्त उत्तम है।

प्राणायाम के समय सव्याहृति सप्रणव गायत्री का सशिरस्क तीन बार अनुसन्धान करना चाहिए। प्रथम सातों व्याहृतियों का अलग-अलग आदि में प्रणव लगाकर, अनुसन्धान करे, अनन्तर प्रणव पूर्वक गायत्री का, पश्चात् शिरस्क का अनुसन्धान करे। इस प्रकार व्याहृति गायत्री और शिरस्क का अनुसन्धान तीन बार करना चाहिए।

"ओं भूः, ओं भुवः, ओं सुवः, ओं महः, ओं जनः, ओं तपः, ओं सत्यम्, ओं तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि, धियो यो नः प्रचोदयात्, ओम् आपो ज्योतीरसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवस्सुवरोम्।"

यही व्याहृति सप्रणव सशिरस्क गायत्री का आकार है।

इसमें सावित्री गायत्री जोड़ी गई है, जिनको गायत्री का उपदेश प्राप्त नहीं है, उनको चाहिए कि जिस मन्त्र का उपदेश प्राप्त हो वे उसीका अनुसन्धान तीन बार करें।

मन्त्रशास्त्र में यह देखा गया है कि जिस मन्त्र का जप करना हो उसी मन्त्र से प्राणायाम करने की विधि हैं।

## ५—सङ्कल्प

दहिने जानु के ऊपर वाम हाथ को ऊर्ध्वमुख रखे, उसके ऊपर दक्षिण हाथ को अधोमुख करके रखे, अनन्तर तिथि, वार नक्षत्र आदि का उच्चारण कर पश्चात् सङ्कल्प करना चाहिए।

सङ्कल्प की विधि सम्प्रदाय भेद से भिन्न है, यहाँ पर सब प्रकार के सङ्कल्पों का लिखना अशक्य है, अतएव यहाँ पर श्री वैष्णवसम्प्रदायावलम्बियों के सङ्कल्प को लिखकर, अन्य सम्प्रदायावलम्बियों के सङ्कल्पों में जो भेद हैं, उनको सूचनामात्र कर देते हैं।

## सङ्कल्प

शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम् ।
प्रसन्नवदनं ध्यायेत्सर्वविघ्नोपशान्तये ॥
यस्य द्विरदवक्त्राद्याः पारिषद्याः परश्शतम् ।
विघ्नं विघ्नन्ति सततं विष्वक्सेनं तमाश्रये ॥
हरिः, ओं तत् श्री गोविन्द, गोविन्द, गोविन्द, अद्य

श्रीभगवतो महापुरुषस्य श्रीविष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्य आद्यब्राह्मणो द्वितीयपरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे वैवस्वत-मन्वन्तरे कलियुगे प्रथमपादे, जम्बूद्वीपे भारतवर्षे भरतखण्डे शकाब्दे मेरोर्दक्षिणपार्श्वे अस्मिन् वर्तमाने व्यवहारिके प्रभवादिषष्टिसंवत्सराणां मध्ये (१) संवत्सरे (२) अयने (३) ऋतौ (४) मासे (५) पक्षे (६) शुभतिथौ (७) वासर युक्तायां (८) नक्षत्रयुक्तायां श्रीविष्णुयोग श्री विष्णुकरण शुभयोग शुभकरण इत्येवङ्गुण विशेषणविशिष्टायां अस्यां (६) शुभतिथौ श्रीभगवदाज्ञया भगवत्कैङ्कर्यरूपं (१०) प्रातस्सन्ध्यावन्दनमहं करिष्ये ।

ऊपर के सङ्कल्प में जहाँ पर (१) लगा है वहाँ सङ्कल्प करने के समय में जो संवत्सर चलता हो उसका नाम बोलना चाहिए। इसी प्रकार सङ्कल्प करने के समय में जो अयन, ऋतु, मास, पक्ष, तिथि, वार, नक्षत्र हो क्रम से उनको ऊपर के संकल्प में जहाँ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८ ९ नंबर लगे हैं वहाँ पर बोल लेना चाहिए; अर्थात् २ के स्थान में अयन, ३ के स्थान में ऋतु, ४ के स्थान में मास, ५ के स्थान में पक्ष, ६ के स्थान में तिथि, ७ के स्थान में वार और ८ के स्थान में नक्षत्र बोलना चाहिए।

यथा मान लीजिए कि सन्ध्यावन्दन के सङ्कल्प के समय आज कीलक सवत्सर उत्तरायण में वसन्त ऋतु में वैशाख शुक्ल

पक्ष की पूर्णिमा है और शुक्रवार तथा श्रवण नक्षत्र है। तब इसको ऊपर के सङ्कल्प में (१) के स्थान में 'कीलक' पद जोड़ कर 'कीलकसंवत्सरे' ऐसा बोलना पड़ेगा और इसी प्रकार अयन और ऋतु आदि के नाम भी जोड़ कर "कीलकसंवत्सरे उत्तरायणे वसन्तर्तौ वैसाखमासे शुक्लपक्षे पूर्णिमायाँ शुभतिथौ भृगुवासरयुक्तायां श्रीविष्णुयोग श्रीविष्णुकरण शुभयोग शुभकरण इत्येवंगुणविशेषण विशिष्टायामस्यां पूर्णिमायां शुभतिथौ" इस प्रकार ऊपर के सङ्कल्प की कल्पना करनी चाहिए।

ऊपर के सङ्कल्प में जहाँ "(९) संख्या लगी है वहाँ द्वारा तिथि ही बोली जाती है। जहां पर संख्या (१०) लगी है वहां पर 'श्रीमन्नारायणप्रीत्यर्थं' यह पद श्रीवैष्णवैकदेशिकपक्ष में अधिक बोला जाता है।

ऊपर के सङ्कल्प में देश का विवरण नहीं है, कोई उसको भी मिला लेते हैं। यथा—"विन्ध्योत्तरभागे गोदावरीदक्षिणतीरे घूर्जरदेशे पञ्चवटीक्षेत्रे" इत्यादि। जहां पर नारायणप्रीत्यर्थं बोला जाता है वहां शैवलोग 'महादेवप्रीत्यर्थं' बोलते हैं। स्मार्तसन्ध्यावन्दन में "उपात्त दुरितक्षयार्थं इष्टदेवताप्रीत्यर्थं" ये पद अन्त में जोड़े जाते हैं। सङ्कल्प के आरम्भ में "यस्य द्विरदवक्त्राद्याः" इत्यादि श्लोक बोला नहीं जाता। सङ्कल्प के अन्त में "भगवत्कैङ्कर्यरूप" यह पद भी श्रीवैष्णवों को छोड़ इतर पुरुष नहीं बोलते।

यद्यपि ऊपर तिथि वार नक्षत्र आदि मिलाकर सन्ध्यावन्दन

का सङ्कल्प लिखा गया है तथापि अब शिष्टलोग प्रतिदिन ऐसा सङ्कल्प नहीं बोलते हैं, केवल 'श्रीभगवदाज्ञया भगवत्कैङ्कर्यरूपं प्रातस्सन्ध्यावन्दनं करिष्ये।" इतना ही बोलते हैं। कोई विशेष कर्म करना हो तब ऐसा सङ्कल्प करते हैं।

## ६–प्रोक्षण।

(१) "आपोहिष्ठामयोभुवः, (२) तान ऊर्जे दधातन, (३) महेरणाय चक्षसे, (४) यो वश्शिव-तमो रसः, (५) तस्य भाजयतेह नः, (६) उशतीरिव मातरः, (७) तस्मा अरङ्गमामवः, (८) यस्य क्षयाय जिन्वथ. (९) आपो जनयथा च नः"।

(१) हे जल तुम ही निश्चय कर के वर्तमान हो और सुख देने वाले हो। (२) वह हमको अन्नादि को देवे जिस से बल हो और ईश्वर की चिन्ता करें। (३) परमात्मा चैतन्य रूप के दर्शन के लिये। (४) जो तुम्हारा ब्रह्म ज्ञान देनेवाला वा जीव-नादि वा स्वर्गादि सुख देनेवाला रस है। (५) उस (रस) का भागी निश्चय करके हमको करो अर्थात् वह अपना शिवतम रस हम को दो। (६) चाहनेवाली वा कोमल स्वभाव वाली जैसे माता होती है अर्थात् जिस प्रीति से माता पालन करती है उसी प्रकार से हमारी पालना करो। (७) उसकी तृप्ति को पहुँचाओ जो तुम्हारा रस है अर्थात् हे जल तुम हमको अपने रस से तृप्त करो। (८) जिसके निवास के लिये तृप्ति करो अर्थात् पंचाहुति

के लिये एक देश में तृप्ति करो ( मनुः अ० ३ श्लोक ७६ ) १ जल २ मेघ ३ अन्न ४ बीज ५ प्रजा यह पंचाहुतिः का क्रम है। (६) हे जल हमको ब्रह्म सुख भोग कराओ। अर्थात् हे जल ब्रह्म ज्ञान का सुख हमको होवे वा हे जल अपने निवास से हमसे प्रजा वा पुत्र उत्पन्न कराओ।

इन मन्त्रों से (१) से (७) तक के मन्त्रों से प्रत्येक एक एक वार मस्तक पर जल से प्रोक्षण करना चाहिए। (८) वें मन्त्र से हाथ में जल लेकर भूमि में नीचे प्रोक्षण करना चाहिए। आठवें मन्त्र में भूमि के बदले अपने शरीर के निचले भाग अर्थात् पादादि में प्रोक्षण करना ही शास्त्रसम्मत है। यहाँ इतना और जान लेना चाहिए कि जिस क्षत्रियवैश्यादि-वर्ण को इन मन्त्रों का उपदेश प्राप्त नहीं हैं, वह उपदिष्ट मन्त्र ही से प्रोक्षण करे। वह यदि श्रीवैष्णवसम्प्रदायावलम्बी हो तो मूलमन्त्र ही से प्रोक्षण कर ले सकता है। प्रोक्षण के अनन्तर "ओंभूर्भुवःसुवः" इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए अपने शरीर के चारों तरफ जल फेरना चाहिए।

## अभिमन्त्रित जल पान।

"सूर्यश्च मामन्युश्च मन्युपतयश्च मन्युकृतेभ्यः, पापेभ्यो रक्षन्ताम्, यद्रात्र्या पापमकार्षम् मनसा वाचा हस्ताभ्याम्, पद्भ्यामुदरेण शिश्ना, रात्रिस्तदवलुम्पतु, यत्किञ्चिद्दुरितं मयि, इदमहं माममृतयोनौ सूर्ये ज्योतिषि

जुहोमि स्वाहा" इस मन्त्र से दहने हाथ में जल ले और उसे अभिमन्त्रित करके पीना चाहिए। अर्थात् प्रथम हाथ में जल ले मन्त्र पढ़े और तदनन्तर उस जल का पान करे।

ऊपर जो मन्त्र लिखा गया है, वह प्रातःकाल के सन्ध्या वन्दन के लिए है, माध्याह्निक और सायङ्कालिक सन्ध्यावन्दनों में जलाभिमन्त्रण के लिए अन्यान्य मन्त्र हैं।

आपः पुनन्तु पृथ्वी पृथ्वी पूता पुनातु माम्, पुनन्तु ब्रह्मणस्पतिर्ब्रह्म पूता पुनातु माम्, यदुच्छिष्टमभोज्यं यद्वा दुश्चरितं मम, सर्वं पुनन्तु मामापोऽसतां च प्रतिग्रहँ स्वाहा" यह माध्याह्निक सन्ध्या में जलाभिमन्त्रण करने का मन्त्र है।

"अग्निश्च मामन्युश्च मन्युपतयश्च मन्युकृतेभ्यः, पापेभ्यो रक्षन्ताम्, यदन्हा पापमकार्षम्, मनसा वाचा हस्ताभ्याम्, पद्भयामुदरेण शिश्ना, अहस्तदवलुम्पतु, यत्किञ्चिद्दुरितं मयि, इदमहं माममृतयानौ, सत्ये ज्योतिषि जुहोमि स्वाहा।" यह सायङ्काल की सन्ध्या में जलाभिमन्त्रण करने का मन्त्र है।

यहाँ पर यह समझ रखना चाहिए कि जिस क्षत्रिय वा वैश्य को यह मन्त्र प्राप्त नहीं है, वह उपदिष्ट मन्त्र का उच्चारण करके जलाभिमन्त्रण कर सकता है। श्रीवैष्णवसम्प्रदायावलम्बी मूलमन्त्र ही से जलाभिमन्त्रण कर सकते हैं।

## ८—आचमन

आचमनविधि पहले लिखी गई है, उसी प्रकार अभिमन्त्रित जलपानान्तर एक बार आचमन करना चाहिए।

## ९—प्रोक्षण।

(१) "दधिक्राव्णो अकारिषम्, जिष्णो रश्वस्य वाजिनः (२) सुरभिणो मुखाकरत्प्रण आयूंषि तारिषत्, (३) आपोहिष्ठा मयोभुवः, (४) तान ऊर्जे दधातन, (५) महेरणाय चक्षसे, (६) यो वश्शिवतमो रसः, (७) तस्य भाजयतेह नः, (८) उशतीरिव मातरः, (९) तस्मा अरङ्ग मामवः, (१०) यस्य क्षयाय जिन्वथ, (११) आपोजनयथा च नः" इन मन्त्रों से मस्तक पर जल का प्रोक्षण पूर्ववत् करना चाहिए। परन्तु "यस्य क्षयाय जिन्वथ" इस मन्त्र से मस्तक पर नहीं, किन्तु शरीर के निचले भाग में प्रोक्षण करना चाहिए।

स्मार्त ब्राह्मणों में एकदेशी ऊपर उक्त मन्त्र के सिवाय निम्न-मन्त्रों से भी प्रोक्षण करते हैं।

"हिरण्यवर्णाश्शुचयः पावका यासु जातः कश्यपो यास्विन्द्रः, अग्निं या गर्भं दधिरे विरूपास्तान आपश्शं स्योना भवन्तु।" (१)

"यासां राजा वरुणो याति मध्ये सत्यानृते अवपश्यञ्जनानाम् । मधुश्चुतश्शुचयो या पावकास्तान आपश्शँ स्योना भवन्तु ।" ( २ )

"यासां देवा दिवि कृण्वन्ति भक्षं या अन्तरिक्षे बहुधा भवन्ति । याः पृथिवीं पयसोदन्ति शुक्रास्तान आपश्शँ स्योना भवन्तु ।"

"शिवेन मा चक्षुसा पश्यतापश्शिवया तनुवोपस्पृशत त्वचं मे । सर्वां अग्नीं रप्सुषदो हुवे वो मयि वर्चो बलमोजो निधत्त ।" ( ४ )

ये ही मन्त्र अधिक हैं ।

कात्यायनीयैकदेशी ऊपर प्रदर्शित मन्त्रों के बदले निम्नलिखित मन्त्रों से प्रोक्षण करते हैं ।

"ऋतं च सत्यं चाभीद्धात्तपसोध्यजायत, ततो रात्र्यजायत ततस्समुद्रो अर्णवः समुद्रादर्णवादधि संवत्सरो अजायत, अहोरात्राणि विदधद्विश्वस्यमिषतो वशी, सूर्याचन्द्रमसौधाता यथापूर्वमकल्पयत्, दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः, यत्पृथिव्यां रजस्वमान्तरिक्षे विरोदसी, इमाँस्तदापो वरुणः पुनात्वघमर्षणः ।"

"द्रुपदादिव मुंचतु द्रुपदा दिवेन्मुमुचानः । स्विन्नस्नात्वी मलादिव । पूतं पवित्रेणेवाज्यम् । आपश्शुन्धन्तु मैनसः ।।"

ये ही दो वे मन्त्र हैं।

जिनको ये सब मन्त्र उपदिष्ट नहीं हैं, वे उपदिष्ट ही से प्रोक्षण कर लें। श्री वैष्णव मूलमन्त्र से प्रोक्षण करें।

आपस्तम्बीयैकदेशी प्रोक्षण के अनन्तर पापविमोचन नामक एक और कर्म करते हैं। हाथ में जल ले उसमें ऊपर लिखित "द्रुपदादिव" इत्यादि मन्त्रोच्चारण पूर्वक अपना निश्वास छोड़ कर उस जल को वाम भाग में छोड़ देते हैं, पीछे उस जल को देखते नहीं। यह पापविमोचन है कात्यायनीय इस कर्म को (७) प्रोक्षण के पूर्व ही करते हैं। वे लोग सुमित्र्या न आप ओषधयस्सन्तु" इस मन्त्र से हाथ में जल लेकर उसको दुर्मित्र्यास्तस्मै भूयासुर्योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मः" इस मन्त्र से वाम भाग में छोड़ते हैं। इस कर्म को दाक्षिणात्य सभी नहीं करते।

## १०—प्राणायाम

प्राणायाम की विधि पहले लिखी गई है, उसी विधि से प्राणायाम करना चाहिए।

प्राणायामानन्तर स्मार्त लोग अर्घ्यप्रदान का सङ्कल्प करते हैं। वह सङ्कल्प इस प्रकार का होता है—पूर्वोक्तैवंगुणविशेषण विशिष्टायामस्यां—

"शुभतिथौ ममोपात्तदुरितक्षयद्वारा परमेश्वरप्रीत्यर्थं प्रातस्सन्ध्याङ्गमर्घ्यत्रय प्रदानं करिष्ये।" ऊपर के सङ्कल्प में जहाँ पर

खाली जगह छोड़ी गई है वहाँ पर उस तिथि को बोलना चाहिए. सन्ध्यावन्दन के समय में जो तिथि हो। 'प्रातस्सन्ध्याङ्ग, इसके बदले मध्याह्न सन्ध्या में 'माध्याह्निक सन्ध्याङ्ग, बोलना चाहिए, सायंसन्ध्या में 'सायंसन्ध्याङ्गम्' बोलना चाहिए। श्रीवैष्णवों को अर्घ्यप्रदान के लिए अलग सङ्कल्प करने की आवश्यकता नहीं है।

## ११—अर्घ्यप्रदान

प्रातःकाल की सन्ध्या में पूर्वाभिमुख हो, दोनों हाथों को मिलाकर उसमें जल भर ले, और शरीर के ऊपर के भाग को थोड़ा नवा कर गायत्री मन्त्र का पाठ करते हुए, सूर्य भगवान् को देखकर, हाथ के जल को कुछ ऊपर उठाकर छोड़ दे। यही अर्घ्यदान है। इस प्रकार तीन बार अर्घ्य देना चाहिए। सायङ्काल की सन्ध्या में भी तीन ही बार अर्घ्य दिया जाता है। केवल माध्याह्निक सन्ध्या में दो बार अर्घ्य दिया जाता है। उसमें भी स्मार्त लोग तीन बार ही अर्घ्य देते हैं।

स्मार्तों में कोई कोई माध्यान्हिक सन्ध्या में

हँसं श्शुचिषद्वसुरन्तरिक्षसद्धोता वेदिष दितिथिर्दुरोणसत् । नृषद्वरसदृतसद्व्योमसदब्जा गोजा ऋतजा अद्रिजा ऋतं बृहत् ॥"

इस मन्त्र के साथ गायत्री का पाठ कर एक अर्घ्य देते हैं, बाकी दो अर्घ्यों को केवल गायत्री मंत्र से देते हैं।

माध्यान्हिक संध्या में एक ही अर्घ्य देने वाले भी हैं। श्रीवैष्णवों में दो और एक अर्घ्य देने वाले हैं। ये सब पक्षभेद विधायक स्मृतिवचनों के नाना रूप होने से हुए हैं।

## १२—प्राणायाम।

प्राणायामविधि पूर्व कही गई है। उसीके अनुसार करना चाहिए।

## १३—प्रायश्चित्तार्घ्यदान।

पूर्व कथित अर्घ्य प्रदान की रीति से ही एक अर्घ्य पुनरपि देना चाहिए। यह कालातिक्रम प्रायश्चित्त रूप है। संध्याकाल का ठीक निश्चय करना और उसीमें अर्घ्यप्रदान करना अस्मदादिक को दुःसाध्य है, अतएव तीनों संध्यावंदनों में प्रायश्चित्तार्घ्य दिया जाता है।

स्मार्तो में कोई कोई इस अर्घ्य में गायत्री के साथ सप्तव्याहृति और गायत्री शिरस्क को जोड़ते हैं।

## १४—परिषेचन।

अर्घ्यप्रदानानन्तर हाथ में जल लेकर शरीर के चारों ओर घुमाकर धारारूप में उस जल को छोड़ना चाहिए, जिससे कि चारों ओर मण्डलाकार एक जल की धारा भूमि में पतित हो। परिषेचन के समय प्रणव और तीन व्याहृतिओं का उच्चारण करना चाहिए, अर्थात् "ओंभूर्भुवःस्वः" इस मंत्र का उच्चारण करना चाहिए।

परिषेचन के अनन्तर आत्मप्रदक्षिण करना पड़ता है, अर्थात् जहाँ पर खड़ा हो वहाँ ही एक बार खड़े खड़े घूम जाना चाहिए, जिसमें एक प्रदक्षिणा पाँवतले की भूमि की हो जाय। इस समय "असावादित्योब्रह्म" इसका उच्चारण करते हुए सूर्य-मण्डलमध्यवर्ती भगवान् और निजान्तर्हृदय में अन्तर्यामिरूपेण अवस्थित भगवान् इनमें ऐक्यानुसंधान मन में करना चाहिए। इस प्रदक्षिणा से उस पाप का नाश होता है, जो कि अर्घ्यप्रदान द्वारा मंदेहनामक असुरों की हत्या से हुआ है। यदि अर्घ्यप्रदान जल में खड़े रह कर किया गया हो तो जल से बाहर निकल कर आत्मप्रदक्षिण करना चाहिए।

## १५—आचमन।

आचमन की विधि पहले लिखी गई है, उसी विधि से आत्मप्रदक्षिण के अनन्तर भूमि पर बैठ कर, एक बार आचमन करना चाहिए।

## १६—तर्पण।

श्रीवैष्णवों में केशवादि द्वादश नामों से तर्पण प्रचलित है, स्मार्तों में सूर्यादि नवग्रह तर्पण प्रचलित है, उनमें किसी किसी के मत में केशवादितर्पण ही होता है। "केशवं तर्पयामि, नारायणं तर्पयामि, माधवं तर्पयामि, गोविन्दं तर्पयामि, विष्णुं तर्पयामि, मधुसूदनं तर्पयामि, त्रिविक्रमं तर्पयामि,

वामनं तर्पयामि, श्रीधरं तर्पयामि, हृषीकेशं तर्पयामि, पद्मनाभं तर्पयामि, दामोदरं तर्पयामि" इन मन्त्रों का उच्चारण करते हुए तर्पण करना चाहिए। नवग्रह तर्पण करने वाले 'सूर्यं तर्पयामि' शनिं तर्पयामि' इत्यादि क्रम से तर्पण करें।

## १७—आचमन।

तर्पणानन्तर पूर्वोक्त विधि से दो बार आचमन करना चाहिए। इसके पश्चात् दोनों हाथों को संयुक्त कर और उसमें जल भर कर "श्रीभगवत्समाराधनम्" इस वाक्य का उच्चारण करते हुए उस जल को छोड़ दे। यही भगवेदर्पण है। अर्थात् सन्ध्यावन्दन की जो क्रिया की गई है उसमें भगवदाराधनत्व बुद्धिपूर्वक भगवान् को उस कर्म को अर्पण करना ही भगवदर्पण कहलाता है।

यह कार्य अवश्य कर्तव्य है, क्योंकि भगवान् ने श्रीगीता के

"यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥"

अनुसार ही इस श्लोक में समस्त कर्मों को भगवदर्पण करने का उपदेश किया है।

## १८—जपस्थानप्रोक्षण

भगवदर्पण करने के अनन्तर जिस स्थान पर बैठ कर वा खड़े होकर जप करना हो उस स्थान का जल से प्रोक्षण करना चाहिए। ( आचमन करने के बाद

अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भूमिमाश्रिताः ।
ये भूता विघ्नकर्तारस्ते गच्छन्त्वाज्ञा हरेः ॥

कह कर भूतशुद्धि करे ।)

'ओं भूर्भुवः स्वः' इसका उच्चारण करते हुए जल से प्रोक्षण करना चाहिए ।

'पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता ।
त्वं च धारय मां देवि, पवित्रं कुरु चासनम् ॥

इस श्लोक से पृथ्वी की प्रार्थना कर, आसन देवताओं की मानसिकाराधनपूर्वक प्रार्थना करनी चाहिए ।

## १६—प्राणायाम

प्राणायाम की विधि पहले लिखी गई है उसी क्रम से आसन पर बैठकर तीन प्राणायाम करना चाहिए ।

## २०—संकल्प

सङ्कल्प करने के समय हस्तक्रिया आदि जैसे करना चाहिए, वह पहले लिखी जा चुकी है । सङ्कल्प में देशकालादिसङ्कीर्तन करे वा न करे ।

श्री भगवदाज्ञया भगवत्कैङ्कर्यरूपं प्रातस्सन्ध्या मन्त्र-जपं करिष्ये" इस वाक्य से सङ्कल्प करे । सङ्कल्प में जो कुछ भेद है( वह पहिले लिखा जा चुका है, जो जिस मत का हो वह उसके अनुसार सङ्कल्प कर सकता है ।

## २१—सप्तव्याहृतिगायत्रीजप

जप के पूर्व न्यास करना चाहिए । गायत्री का ऋषि विश्वा-

मित्र, छन्द देवी गायत्री, देवता परमात्मा सविता श्रीमन्नारायण है। ऋषि का न्यास मस्तक पर, छन्द का न्यास मुख पर, देवता का न्यास हृदय पर करना चाहिए। 'अस्य श्रीगायत्रीमहामंत्रस्य विश्वामित्र ऋषिः, देवी गायत्री छन्दः परमात्मा सविता श्रीमन्नारायणो देवता' इस प्रकार उच्चारण करते हुए वक्षस्थल में न्यास करना चाहिए। पश्चात् हृदयकमल में भगवान् का ध्यान कर आराधन करना चाहिए। तदनन्तर दस बार सप्त व्याहृति संयुक्त गायत्री का अनुसन्धान करना चाहिए। प्राणायाम में गायत्रीमन्त्र जैसा बोला जाता है वैसा ही दस बार अनुसन्धान करना चाहिए।

## २२—प्राणायाम

इसकी विधि पहले लिखी गई है, उसी के अनुसार करना चाहिए।

## २३—गायत्र्यावाहन

पश्चात् हाथ जोड़ कर, "आयातु वरदा देवि अक्षरं ब्रह्मसम्मितम् । गायत्रीं छन्दसां माता इदं ब्रह्म जुषस्व नः। इस मन्त्र से गायत्री का आवाहन करना चाहिए। इस मन्त्र के अनन्तर 'ओजोसि, सहोसि, बलमसि, भ्राजोसि देवानां धामनामासि, विश्वमसि विश्वायुस्सर्वमसि सर्वायुः अभिभूरों गायत्रीमावाहयामि' इसका भी उच्चारण करना चाहिए। इस मन्त्र में "ब्रह्मसम्मितम्" इसके स्थान पर "ब्रह्मसंहितम्" ऐसा भी पाठ भेद है। "आयातु वरदे देवि अक्षरं ब्रह्मवादिनी ।

गायत्रींछन्दसां माता ब्रह्मयोने नमोस्तु ते ॥"
इस मन्त्र का भी कहीं विधान है, परन्तु पूर्वोक्त मन्त्र ही अब आचारसिद्ध है। सूर्यमण्डल मध्य में गायत्री देवता का ध्यान कर वहाँ से आवाहन करना चाहिए।

अनन्तर गायत्र्यर्थभूत परमात्मा का ध्यान करना चाहिए। प्रथम ज्वाला माला सहस्र युक्त सूर्यमण्डल का ध्यान कर, तन्मध्य में भगवत ध्यान करना चाहिए। रक्तकमल की कर्णिका में सुखासीन, स्वर्णच्छाय, तोते के मुख के समान कान्ति जिसकी ऐसे पट्टवस्त्र से अलंकृत, शङ्खचक्रगदाधारी, रक्तनेत्र, रक्तहस्तपादवान्, नानाविधि अनर्घ रत्नाभरणों से भूषित, भगवान का ध्यान करना चाहिए। अनन्तर हृदयकमल में भी उसी भगवान् का ध्यान कर नानाविधोपचारों से मानसिक पूजा करनी चाहिए। तत्पश्चात् गायत्री के अर्थ का अनुसन्धान करते हुए जप करना चाहिए।

## २४—गायत्री जप

'ओं भूर्भुवः स्वः' को गायत्री के आदि में लगाकर जप करना चाहिए। १०००८,१०८,२८ इन संख्याओं में जितना बन सके उतना जप करना चाहिए। मानसिक, उपांशु, उच्चैः इन तीन प्रकार के जपों में मानसिक जप ही उत्तम है। वह नहीं हो सके तो उपांशु जप करना उचित है। उपांशु जप में अधरादिचलन होता है, परन्तु दूसरा आदमी सुन नहीं सकता।

## २५—प्राणायाम

जप की संख्या पूरी हो जाने के बाद पूर्वोक्त रीति से तीन बार प्राणायाम करना चाहिए।

## २६—सङ्कल्प

अनन्तर उपस्थान का सङ्कल्प करना चाहिए। सङ्कल्प में देश काल आदि का जप करे वा न करे। "श्रीभगवदाज्ञया भगवत्कैङ्कर्यरूप प्रातस्सन्ध्योपस्थानं करिष्ये" इस प्रकार सङ्कल्प प्रातःकाल की सन्ध्या में करना चाहिए। माध्यान्हिक और सायङ्काल की सन्ध्या में "माध्यांन्हिकोपस्थानं" और "सायंसन्ध्योपस्थानं" बोलना चाहिए। सङ्कल्प में जो मतभेद है, वह पूर्वोक्ति रीति से जानना चाहिए।

## २७–गायत्रीविसर्जन।

सङ्कल्पानन्तर "उत्तमे शिखरे देवि भूम्यां पर्वतमूर्धनि ब्राह्मणेभ्यो ह्यनुज्ञानं गच्छदेवि यथासुखम्" इस मन्त्र से गायत्री का उद्वासन करना चाहिए।

## २८–उपस्थान।

इसके पश्चात उपस्थान किया जाता है। सूर्याभिमुख हो ऋजुकाय खड़े होकर, सूर्य भगवान का दर्शन करते हुए अञ्जलिहस्त होकर उपस्थान करना चाहिए।

प्रातःकाल के उपस्थान में—

**मित्रस्य चर्षणीधृतश्श्रवो देवस्य सानसिम् सत्यंचित्र·**

श्रवस्तमम्, मित्रो जनान्यातयति प्रजानन्मित्रो दाधार पृथिवी मुतद्याम्, मित्रः कृष्टीरनिमिषाभिचष्टे सत्याय हव्यं घृतवद्विधेम, प्रसमित्रमर्तो अस्तु प्रयस्वान्यस्त आदित्य शिक्षति व्रतेन, न हन्यते न जीयते त्वोतोनैनमँहो अश्नोत्यन्ततो न दूरात् !"

इस मन्त्र का उच्चारण करना पड़ता है। इसके पश्चात् सन्ध्यादिनमस्कार है।

सायङ्काल के उपस्थान में—

"इमं मे वरुण श्रुधीहवमद्याचमृडय त्वामवस्युराचके तत्वायामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदा शास्तेयजमानोविर्भिः, अहेडमानो वरुणेह बोध्यु रुशँसमान आयुः प्रमोषीः, यश्चिद्धिते विशो यथा प्रदेव वरुण व्रतम्, मिनीमसि द्यविद्यवि, यत्किञ्चेदं वरुण दैव्ये जनेभिद्रोहं मनुष्याश्चरामसि, अचित्तीयत्तव धर्मायुयोपिम मा नस्तस्मा देनसो देव रीरिष, कितवासो यद्रि रिपुर्न दिवि यद्वाघासत्यमुत यन्नविद्म सर्वा-ताविष्य शिथिरेव देवाथाते स्याम वरुण प्रियासः"

इस मन्त्र का उच्चारण होता है। इसके बाद ही सन्ध्यादि नमस्कार है।

माध्याह्निक के उपस्थान में कुछ विशेष है। गायत्री का विसर्जन करने के अनन्तर "आसत्येन रजसा वर्तमानो

निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च हिरण्ययेन सविता रथेनादेवो याति भुवना विपश्यन्, उद्वयं तमसस्परि पश्यन्तो ज्योतिरुत्तमम्, उदुत्यं जातवेदसन्देवं वहन्ति केतवः दृशे विश्वाय सूर्यम्, चित्रं देवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः, आ प्राद्यावापृथिवी अन्तरिक्षं सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च, तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत् ।"

यहाँ तक मन्त्र का उच्चारण खड़े हो और हाथ जोड़े हुए करना पड़ता है। इसके बाद सूर्य भगवान् का दर्शन करे। खड़े होकर दोनों हाथ मिलाकर एक ऐसी मुद्रा बनावे जिसके बीचों बीच एक छिद्र बन जाय, (*) अनन्तर उस छिद्र में सूर्य भगवान् का दर्शन करते हुए

"पश्येम शरदश्शतम्, जीवेम शरदश्शतम्,
नन्दाम शरदश्शतम्, मोदाम शरदश्शतम्,
भवाम शरदश्शतम्, शृणवाम शरदश्शतम्,
प्रब्रवाम शरदश्शतम्,अजीतास्स्याम शरदश्शतम्,
ज्योक्च सूर्यं दृशे ।"

इन मन्त्रों का पाठ करे। इसके बाद प्रथम जहाँ पर खड़े हो कर उपस्थान शुरू किया होय वहाँ जा कर खड़ा हो जावे, और—

---

*इसकी क्रिया को किसी के द्वारा सीख लेना चाहिए।

"य उद्गान्महतोर्णवाद्विजमानस्सरिरस्य मध्यात्स-माद्वृषभो लोहिताक्षस्सूर्यो विपश्चिन्मनसा पुनातु ।"
इसका पाठ करे । अन्य उपस्थानों की अपेक्षा इस उपस्थान में यही विशेष है ।

## २६—सन्ध्यादि नमस्कार

उपस्थानमन्त्रपाठानन्तर हाथ जोड़ कर "सन्ध्यायै नमः" इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए पूर्वदिशाभिमुख हो प्रातःकाल की सन्ध्या में सन्ध्या देवता को नमस्कार करना चाहिए । दक्षिणदिशाभिमुख होकर सावित्र्यै नमः" इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए सावित्री देवता को नमस्कार करना चाहिए । पश्चिमाभिमुख होकर "गायत्र्यै नमः" इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए पूर्ववत गायत्री को नमस्कार करना चाहिए । पश्चात् उत्तराभिमुख होकर "सरस्वत्यै नमः" इस मन्त्र से सरस्वती को नमस्कार करना चाहिए । अनन्तर पूर्ववत् पूर्वाभिमुख होकर "सर्वाभ्यो देवताभ्यो नमः" इस मन्त्र से सब देवताओं को नमस्कार करना चाहिए । तत्पश्चात् कामोकार्षीन्मन्युरकार्षीन्नमो नमः" इस मन्त्र का उच्चारण करना चाहिए ।

माध्यान्हिक सन्ध्या में भी इसी प्रकार पूर्वादि क्रम से सन्ध्यादि नमस्कार किया जाता है । सायंकाल की सन्ध्या में प्रथम पूर्व दिशा के बदले में पश्चिम दिशा मुख होकर "सन्ध्यायै नमः" इस मन्त्र से देवता का नमस्कार करना

पड़ता है। फिर क्रम से उत्तर पूर्व और दक्षिण दिशामुख हो कर उन उन मन्त्रों से सावित्री आदि को नमस्कार करना पड़ता हैं। आखिर में पश्चिम दिशा को मुख कर सर्व देवता नमस्कार आदि करना पड़ता है। यहाँ यह भी समझ लेना चाहिए कि सायङ्काल की सन्ध्या में उपस्थान भी पश्चिमाभिमुख हो कर ही करना पड़ता है।

## ३०—अभिवादन।

अपने शरीर को कुछ आगे की तरफ झुकाले और माथे को नवाले। इस प्रकार शरीर को बनाकर अपने दोनों हाथों से दोनों कानों का इस प्रकार स्पर्श करे कि हथेलियों से दोनों कान ढक जाँय, पश्चात् "अभिवादये" शब्द बोल कर, अपने प्रवर गोत्र सूत्र शाखा नाम बोले, अनन्तर "अहमस्मि भोः" ऐसा बोल कर, अपने दोनों हाथों को अदलाबदली से एक के ऊपर दूसरा रख कर सामने की ओर झुका कर लंबा करे, जैसे कि सामने कोई आदमी खड़ा हो और एक दूसरा आदमी उसके सामने खड़ा होकर अपने दहने हाथ से सामने वाले आदमी का दहना पाद और बाँयें से बायें पाद को पकड़ता हो।

मान लो कि 'आंगिरस बार्हस्पत्य भारद्वाज' किसी का प्रवर है, वह भरद्वाजगोत्री है, आपस्तम्बसूत्री है, यजुश्शाखी हैं, रामचन्द्र उसका नाम है तो वह इस प्रकार अभिवादन करेगा

"अभिवादये आंगिरस बार्हस्पत्य भारद्वाज त्र्यार्षेयप्रव-

रान्वितः भरद्वाजगोत्रः आपस्तम्बसूत्रः यजुश्शाखाध्यायी रामचन्द्रशर्मा नामाहमस्मिभोः"

इसी प्रकार अन्यान्य प्रवर गोत्र सूत्र शाखा नाम वाले अपने अपने प्रवर आदि बोल लेने चाहिए। यह ब्राह्मण की विधि है। क्षत्रिय वा वैश्य हो तो उनका भी अभिवादन प्रकार ऐसा ही है, परन्तु 'शर्मा' के स्थान में 'वर्मा' और 'गुप्त' शब्द बोलने चाहिए।

## ३१–दिङ्नमस्कार।

अभिवादनानन्तर प्रातःकाल की सन्ध्या में पूर्व दिशा से और सायङ्काल की सन्ध्या में पश्चिम दिशा से आरम्भ कर दिङ्नमस्कार करना चाहिए। हाथ जोड़ कर 'प्राच्यै दिशे नमः' 'दक्षिणायै दिशे नमः' 'प्रतीच्यै दिशे नमः' 'उदीच्यै दिशे नमः' इन मन्त्रों से चारों दिशाओं को नमस्कार करे, पूर्व वा पश्चिम दिशा के अभिमुख खड़ा हो कर 'ऊर्ध्वाय नमः' अधराय नमः' 'अन्तरिक्षाय नमः' 'भूम्यै नमः' इन मन्त्रों से नमस्कार करे। यहाँ पर यह समझना चाहिए कि जिस दिशा को नमस्कार करना हो, उस दिशा के अभिमुख हो हाथ जोड़ कर नमस्कार करना चाहिए। ऊर्ध्व दिशा को नमस्कार हाथों को ऊपर उठा कर करना चाहिए। एवं अधर दिशा का भी जानना। अनन्तर "विष्णवे नमः इस मन्त्र से सूर्यमण्डल मध्यवर्ती भगवान विष्णु को नमस्कार करके–

"ध्येयस्सदा सवितृमण्डलमध्यवर्ती ।
नारायणस्सरसिजासनसन्निविष्टः ॥
केयूरवान्मकरकुण्डलवान्किरीटी ।
हारी हिरण्मयवपुर्धृतशङ्खचक्रः ॥"

इस श्लोक का अनुसन्धान करते हुए सूर्यमण्डल मध्यवर्ती कमलरूपी आसन में विराजमान किरीट हार केयूर मकरकुण्डल आदि नाना भूषणों से अलङ्कृत शङ्खचक्रधारी भगवान् नारायण का ध्यान करना चाहिए।

## ३२–प्रणाम ।

पश्चात् साष्टाङ्ग प्रणाम करना चाहिए। प्रणाम के समय

"शङ्खचक्रगदापाणे द्वारकानिलयाच्युत ।
गोविन्द पुण्डरीकाक्ष रक्ष मां शरणागतम् ।"

इस श्लोक का सार्थ अनुसन्धान करना चाहिए। दोनों पादों को लंबा पसार कर, दोनों हाथों को जोड़कर मस्तक के आगे लंबा करे और मस्तक को भूमि पर रख कर दण्डाकार पड़ जाय; मन, बुद्धि, अभिमान को भी भगवान के विषय में लगा दे, यही साष्टाङ्ग प्रणाम है।

## ३३–अभिवादन ।

इसकी विधि लिखी गई है, भूमि से उठ कर एक बार अभिवादन पूर्वोक्त क्रम से करना चाहिए।

## ३४—आचमन ।

इसकी विधि भी पहले लिखी गई है, उसके अनुसार दो बार आचमन करना चाहिए। आचमन के अनन्तर दोनों हाथों में जल भर कर "श्रीभगवत्समाराधनम्" ऐसा बोलते हुए उस जल को नीचे छोड़ देना चाहिए।

## ३५—जपस्थानप्रोक्षण ।

अनन्तर हाथ में जल ले उससे जपस्थान का प्रोक्षण करना चाहिए। "ओं भूर्भुवःस्वः" इस मन्त्र से प्रोक्षण करना चाहिए। आसन में आवाहित देवताओं का विसर्जन प्रोक्षण के अनन्तर करना चाहिए।

इसके पश्चात् श्रीवैष्णव लोग मस्तक के ऊपर अञ्जलि बाँध कर चारों तरफ फिर कर चारों प्रधान धामों को नमस्कार करते हैं—

श्रीरङ्गमङ्गलनिधिं करुणानिवासं
श्रीवेङ्कटाद्रिशिखरालयकालमेघम् ।
श्रीहस्तिशैलशिखरोज्ज्वलपारिजातं
श्रीशं नमामि शिरसा यदुशैलदीपम् ॥"

इस श्लोक के एक एक पाद से एक एक भगवान को नमस्कार किया जाता है।

---

# कात्यायनादि परिशिष्टसूत्रोक्त संक्षेपत-स्त्रिकालसन्ध्याप्रयोगः

उत्तीर्यधौतेवाससी परिधायमृदोरुकरौ प्रक्षाल्याचम्य-त्रिरायम्यासून् पुष्पाण्यम्बुमिश्राण्यूर्ध्वं क्षिप्तोर्ध्वबाहुः सूर्यमु-दीक्षन्नुद्वयमुदुत्यं चित्रं तच्चक्षुरिति गायत्र्या च यथाशक्ति।

(का० प० सूत्र)

जो लोग पूरी सन्ध्या करने में असमर्थ हों वे स्नानादि कर के धुली धोती पहन कर, तिलक लगा कर, अच्युताय नमः, अनन्ताय नमः और गोविन्दाय नमः क्रम से कह कर, तीन आचमन करें। फिर प्राणायाम करें। उसके उपरान्त तीन बार गायत्री से सूर्य को अर्घ्य दें। उसके बाद निम्नलिखित

ॐ उद्वयं तमसस्परिस्वः पश्यन्त उत्तरम्।
देवंदेवत्रासूर्यमगन्मज्योतिरुत्तमम् ॥

ॐ उदुत्यं जातवेदसं देवं वहन्ति केतवः दृशेविश्वा-यसूर्यम् ॥

ॐ चित्रंदेवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्याग्नेः आप्राद्यावापृथिवीअन्तरिक्षꣳ सूर्यआत्माजगतस्तस्थुषश्च।

मन्त्रों से सूर्योपस्थान करें और उसके बाद यथाशक्ति गायत्री मन्त्र का जप करें।

## भूतशुद्धि

सन्ध्या के आरम्भ में दो प्राणायाम करने से भूतशुद्धि हो जाती है। बहुत से लोगों का कहना है कि भूतशुद्धि किए विना आचमन भी न करना चाहिए। ऐसे लोगों की जानकारी के लिये भूतशुद्धि लिखी जाती है।

यमिति वायुवीजंकृष्णवर्णं वामनासे विचिन्त्य तस्य षोडशवार जपेन पूरकं तस्य चतुःषष्टिवार जपेनकुम्भकं तस्य द्वात्रिंशद्वारजपेन पापं संशोष्य दक्षनासया रेचनंकुर्यात् ॥ रमिति वन्हिवीजं रक्तवर्णंदक्षनासे विचिन्त्य तस्य षोडशवारजपेन पूरकं तस्य चतुःषष्टिवारजपेन कुम्भकं कृत्वा स देहं पापं संदह्य तस्यद्वात्रिंशद्वारजपेन तद्भस्मनारेचयेत् ॥ ठमितिचन्द्रबीजेललाटे विचिन्त्य तस्य षोडशवारजपेन वामनसया पूरयेत् वमितिवरुणवीजं शुक्लवर्णं विचिन्त्य तस्य चतुःषष्टिवारजपेन कुम्भकं कृत्वा तदुद्भवमृतेनप्लावयेत्। लमिति पृथ्वीजं पीतवर्णं विचिन्त्य तस्य द्वात्रिंशद्वारजपेन दक्षनासयारेचयेत् । सोहमिति कुंडलिनी जीवेन सह तेनैव

मार्गेण स्वस्थाने समानयेन् । ततस्तत्वानि च क्रमेण स्वस्वस्थाने समानयेत् इति ॥ संक्षेपतः भूतशुद्धिः ॥

पद्मासन पर बैठ कर तीन आचमन करे। धूम्रवर्ण वायु बीज यं का ध्यान और १६ बार जपते हुए वाम नासारन्ध्र से पूरक करे। ६४ बार वायु बीज को जपते हुए कुम्भक करे और दक्षिण नासारन्ध्र से ३२ बार वायु बीज का जप करते हुए पापों को सुखाते हुए रेचक करे। नाभि में अग्नितत्व का ध्यान करते हुए रक्तवर्ण वाले अग्नि बीज "रं" को १६ बार जपते हुए दक्षिण नासारन्ध्र से पूरक, ६४ बार अग्निबीज का जप करते हुए कुम्भक और ३२ बार अग्निबीज को जपते हुए और पापों को भस्म करते हुए वाम नासारन्ध्र से रेचक करना चाहिए। भ्रूमध्य पर चन्द्रबीज ठं का ध्यान करते हुए वाम नासा से १६ बार ठं का जप करते हुए पूरक करे। शुक्लवर्ण के वं बीज का ६४ बार जप और ध्यान करते हुए कुम्भक करे जिससे उत्पन्न हुए अमृत से ध्यान द्वारा अपने शरीर का प्लावन करे। फिर पीतवर्ण पृथ्वी बीज "लं" का ध्यान और ३२ बार जप करते हुए दक्षिण नासरन्ध्र से रेचक करे। यही संक्षेप में भूतशुद्धि है।

---

# संक्षेपतः यज्ञोपवीत धारणविधिः

प्रथम आचमन करके प्राणायाम करे। अनन्तर इस कल्पना से संकल्प करें।

ममश्रौतस्मार्तकर्मानुष्ठानसिद्ध्यर्थं संस्कार पूर्वकं नवीन यज्ञोपवीत धारणमहं करिष्ये।

इस प्रकार सङ्कल्प करके यज्ञोपवीत ( जनेऊ ) को प्रक्षालन करे ( धो डाले )। अनन्तर दश बार गायत्री मन्त्र से यज्ञोपवीत पर मार्जन कर्के नव तंतुओं में देवताओं को स्थापित करे।

ओं ओंकारं प्रथमतन्तौन्यसामि–ओं अग्निं द्वितीयं तन्तौन्यसामि–ओं नागान् तृतीयं तन्तौन्यसामि–ओं सोमं-चतुर्थं तन्तौन्यसामि–ओं पितृन् पंचमंतन्तौन्यसामि–ओं प्रजापतिं षष्ठं तन्तौन्यसामि ओं वायुंसप्तमंतन्तौन्यसामि–ओं सूर्यंअष्टमंतन्तौन्यसामि ओं विश्वान् देवान् नवमंतन्तौ-न्यसामि ॥

पश्चात् ग्रन्थि ( गांठ ) में ब्रह्मा विष्णु महेश का आवाहन करे। पश्चात् ओंतच्चक्षुर्देवहितंपुरस्तात॰ इस मन्त्र से सूर्य को दर्शित करे ( दिखावे ) पश्चात् यज्ञोपवीत का पूजन करे वा ( मानसोपचारैःसंपूज्य ) ध्यान करे।

प्रजापतेयत्सहजं पवित्रं कार्पाससूत्रोद्भव ब्रह्मसूत्रम्। ब्रह्मत्वसिद्ध्यै च यशः प्रकाशंजपस्य सिद्धिं कुरुब्रह्मसूत्रम् ॥

पश्चात् विनियोग करे ॥

यज्ञोपवीतमितिमन्त्रस्य, परमेष्ठी ऋषिःलिङ्गोक्ता देवता, त्रिष्टुपछन्दः, यज्ञोपवीत धारणे विनियोगः ॥

ॐ यज्ञोपवीतम्परमम्पवित्रम्प्रजापतेर्यत्सहजम्पुरस्तात्-आयुष्यमग्रयम्प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतम्बलमस्तु तेजः । ॐ यज्ञोपवीतमसि यज्ञस्यत्वायज्ञोपवीतेनोपनह्यामि ॥

इस मन्त्र को पढ़ आचमन करके, दोनों जनेउओं को पृथक् पृथक् धारण करे । पुनः आचमन कर, यथाशक्ति गायत्री जपकर, पुराने जनेउओं को शिर से उतार कर निम्न मन्त्र पढ़ता हुआ दाहिनी ओर डाल दे ।

मन्त्र

एतावद्दिनपर्यन्तं ब्रह्मत्वं धारितं मया ।
जीर्णत्वात्त्वपरित्यागो गच्छसूत्र यथा सुखम् ॥

अथवा इस मन्त्र से निकाल कर, जल में प्रवाह करे । पश्चात् गायत्री जप का अर्पण करे यथा ।

अनेन नवयज्ञोपवीतधारणार्थे कृतेन यथाशक्ति गायत्री-जपकर्मणा, श्रीसविता देवता प्रीयतां तत्सद् ब्रह्मार्पणमस्तु ॥

( योगसन्ध्या से उद्धृत )

---

# ॥ अथाग्निहोत्रम् ॥

ॐ शन्नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये शंयोरभि-
स्रवन्तुनः ॥ १ ॥

अर्थ—इस मन्त्र को पढ़कर आचमन करे फिर कुण्ड में तथा मृत्तिका को वेदी पर पहिले एक हाथ लम्बे चार कुशों से वेदी को बुहार कर, कुशों को ईशानकोण में फेंक दे। फिर वेदी को गोबर से लीप कर, श्रुवे के मूल से उत्तर से आरम्भ कर तीन खड़ी रेखाएँ नीचे से ऊपर को खींचे। फिर उन तीन लकीरों में से थोड़ी थोड़ी मृत्तिका अंगूठे तथा अनामिका से उठाकर ईशानकोण में फेंक दे। फिर वेदी को जल से छिड़के। यही पंचभू संस्कार हैं। फिर इस मन्त्र से वेदी पर अग्नि स्थापन करे।

ॐ भूर्भुवः स्वः द्यौरिव भूम्ना पृथिवीव वरिम्णा तस्यास्ति प्रथिविदेविं यजनिपृष्ठोग्नि मन्नाद मन्नाद्यायादधे ॥

अर्थ—फिर गन्धाक्षत पुष्पादि से अग्निदेव का पूजन करे और आम ढाक आदि की समिधाओं से अग्नि को प्रज्वलित करे। फिर मृत्तिका आदि के जल भरे हुए एक पात्र में कुश डाल कर अग्नि से उत्तर की ओर कुशाग्रों के तीन टुकड़ों के ऊपर रख दे। यही प्रणीतापात्र है। फिर एक और मृत्तिका का पात्र ले और इसमें थोड़ा सा प्रणीता पात्र का जल डाल कर अग्नि और प्रणीता के मध्य में कुशों के ऊपर रख दे। और तीन

कुश भी उसके भीतर डाल दे यही प्रोक्षणी पात्र है। फिर श्रुवे को प्रोक्षणी पात्र के जल से छिड़क कर, हवन की अग्नि से श्रुवे को तपावै और दक्षिण की ओर रख दे जिस पात्र में हवन करने का घृत होता है, उसे आज्यस्थाली कहते हैं। उसे भी प्रोक्षणी पात्र के जल से छिड़क कर, हवन की अग्नि में घी के पात्र को तपा कर अपने सन्मुख रख ले। फिर इन अगले तीनों मन्त्रों को पढ़ ढाक आदि की तीन समिधाओं को घृत में भिंगो कर प्रज्वलित अग्नि में हवन करे।

ॐ समिधाग्निन्दुवस्यंत घृतैर्बोधयतातिथिम्। अस्मिन्हव्या जुहोतन स्वाहा ॥१॥ ॐ सुसमिद्धाय शोचिषे घृतं तीव्रं जुहोतन अग्नये जातवेदसे स्वाहा ॥२॥ ॐ तन्त्वां समिद्भिरंङ्गिरो घृतेन वर्द्धयामसिबृहच्छोचाय विष्ठ्य स्वाहा ॥३॥

फिर आगे लिखे मन्त्रों को पढ़ कर अग्नि को नमस्कार करे।

ॐ उपत्वाग्ने हविष्मतीर्घृताचीर्यन्तु हर्य्यतजुपस्व समिधो मम ॥१॥ ओं अन्तश्चरति रोचनास्य प्राणादयानतीव्यख्यन्महिपो दिवम् ॥२॥

फिर यह सब मन्त्र पढ़ अग्नि में श्रुवं से घृत की आहुति दे और आहुति देने के अन्त में श्रुवे को प्रोक्षणी पात्र में लगाता जाय।

ॐ प्रजापतयेस्वाहा-इदं प्रजापतये ॥१॥ ॐ इन्द्राय-स्वाहाइदमिन्द्राय ॥२॥ ॐ अग्नयेस्वाहा-इदमग्नये ॥३॥ ॐ सोमायस्वाहा इद ॐ सोमाय ॥४॥ ओं भूरग्नये प्राणाय-स्वाहा ॥५॥ ओं भुववयिवेऽपानायस्वाहा ॥६॥ ओं स्वरा-दित्याय व्यानायस्वाहा ॥७॥ ओं भूर्भुवः स्वरग्नि वाय्वा-दित्येभ्यः प्राणापानव्यानेभ्यः स्वाहा ॥८॥ ओं आपो ज्योति रसोमृतं ब्रह्मभूर्भुवः स्वरोम् स्वाहा ॥६॥

इन मन्त्रों से हवन करने के पश्चात् प्रातःकाल के समय आगे लिखे मन्त्रों से भी हवन करे॥

ओं सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः स्वाहा ॥१॥ ओं सूर्यो वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा ॥२॥ ओं ज्योतिः सूर्यः सूर्येज्योतिः स्वाहा ॥३॥ ओं सजूर्देवेन सवित्रा सजूरुष सेन्द्रवत्या जुषाणः सूर्योवेतु ज्वाहा ॥४॥

यदि सायंकाल का समय हो तो ऊपर लिखे हुए चार मंत्रों को छोड़कर अगले ही मन्त्रों से हवन करना चाहिए। मन्त्र ये हैं:

ओं अग्निर्ज्योति ज्योतिरग्निः स्वाहा ॥१॥ ओं अग्निर्वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा ॥२॥

ऊपर के इस दूसरे मन्त्र को मन में ही पढ़कर आहुति देकर स्वाहा शब्द का उच्चारण करे। पुनः अगले मन्त्र से तीसरी आहुति देनी चाहिए।

ओं सजूर्देवेन सवित्रा सजराऽयेन्द्रवत्याजु षाणोऽग्निर्वेतु स्वाहा ॥३॥

यदि इससे अधिक हवन करने की इच्छा हो तो गायत्री के आगे स्वाहा शब्द को लगा कर, हवन करे। फिर अंत में "सर्ववैपूर्णꣳस्वाहा" इस मन्त्र को पढ़कर सुपारी आदि किसी फल को घृत सहित पूर्णाहुति दे। फिर अगले मन्त्र को पढ़कर प्रोक्षणी पात्र का जल कुश से अपने ऊपर छिड़के।

ओं शन्नोदेवीरभिष्टय आपोभवन्तु पीतये शंयोर-भिस्रवन्तु नः ॥

फिर बचे हुए थोड़े से घृत को चखे या सूंघे और नीचे लिखे मन्त्रों को पढ़ कर, यज्ञपुरुष भगवान् को नमस्कार कर, हवन को समाप्त करे। मन्त्र ये हैं :

ओं अयमग्नि गृंहपतिर्गार्हपत्यः प्रजापा वसुवित्तमः अग्ने गृहपतेभिद्यु म्नमभिसह यायच्छस्व। उपहूता। इहगाव उपहूता अजावयः अथो अन्नस्य कीलाल उपहूतो गृहेषु नः क्षेमाय नः शान्त्यै प्रपद्ये शिवꣳशामꣳशय्यो शय्योः ॥

फिर तीन बार आचमन करके, हवन की भस्म, आगे लिखे मन्त्रों के अनुसार अंगों में स्रुवे में लेकर लगावे।

ओं त्र्यायुषं जमदग्ने (मस्तक में) कश्यपस्य त्र्यायुषं (कंठ में) यद्देवेषु त्र्यायुषं (दाहिने कंधे पर) तन्नो अस्तु त्र्यायुषं (हृदय में) ॥ इति ॥

# ॥ अथ तर्पण विधि ॥

जिनके पिता जीवित न हों उन्हें सन्ध्योपरान्त तर्पण करना चाहिए। नित्य तर्पण न कर सके तो अमावस को निश्चय कर ले।

देवतर्पण में जल में चावल छोड़ कर, ऋषि तर्पण में जौ और पितृ तर्पण में तिल छोड़ कर यह क्रिया करनी चाहिए।

तर्पण के आरम्भ में संकल्प कर ले। जो सङ्कल्प सन्ध्या में किया जाता है उसी के अन्त में "देवऋषिपितृतर्पणमहं करिष्ये" जोड़ दे। या हाथ में जल लेकर "भगवदाज्ञा भगवत्कैङ्कर्य रूपं देवऋषिपितृतर्पणमहंकरिष्ये" कहकर सङ्कल्प कर दे।

सव्य हो कर देवतीर्थ से ( अञ्जली के अग्र भाग को देवतीर्थ कहते हैं ) देवतर्पण करे।

आवाहनम्—ओं तर्पणीया देवा आगच्छन्तु

आगे लिखे श्लोक में गिनाये देवताओं का तर्पण करे। जैसे—

ॐ ब्रह्मास्तृप्यन्ताम इत्यादि।

ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, प्रजापति

देवा यज्ञास्तथानागागन्धर्वप्सरसोऽसुराः।
क्रूराः सर्पाः सुपर्णश्चतरवो जिह्मगाः खगाः ॥
विद्याधरा जलाधारा स्तथैवाकाशगामिनः।

निराहराश्च ये जीवाः पापे धर्मे रताश्चये ।।
तेषामाप्यायनार्थै तदीयते सलिलं मया ।।

प्रत्येक देवता के नाम से एक अञ्जुली दी जाती है। देव-तर्पण पूर्वाभिमुख होकर करना चाहिए ।

## अथ ऋषि तर्पणं

फिर उत्तर को मुख करके निवीती अर्थात् यज्ञोपवीत को कंठ में मालाकार करके कायतीर्थ ( अंजली में जल भर के इस प्रकार छोड़े कि दोनों अंगुष्ठ मिल जावें । ) द्वारा दो दो अंजुली केवल जल की दे ।

आवाहनम् - ॐ सनकादय आगच्छन्तु

नीचे लिखे ऋषियों का तर्पण करे।

सनक, सनन्दन, सनातन, आसुरि, वोढु, पंचशिख, मरीचि, अत्रि, अंगिरा, पुलस्त्य, पुलह, नारद, वसिष्ठ, भरद्वाज ।

## पितृ तर्पण

ॐ यमाय धर्मराजाय मृत्यवेचान्तकाय च
वैवस्वताय कालाय सर्वभूतक्षयाय च
उदुम्बराय दध्नाय नीलाय परमेष्ठिने
वृकोदराय चित्राय चित्रगुप्ताय वै नमः

उक्त श्लोक से अपसव्य होकर दक्षिणाभिमुख होकर यमराज को अंजलियां दे। तदुपरान्त

ॐ आगच्छन्तु मे पितरः इमं गृह्णन्त्वपोञ्जलिम्

प्रथम आवाहन करके नीचे लिखे प्रत्येक मन्त्र द्वारा तीन तीन अंजलि अपने पितरों को दे।

ॐ अद्यामुक गोत्रः पिताऽमुक शर्मातृप्यतामिदं जलं :सतिलं तस्मै स्वधा

इसी प्रकार पिता, पितामह प्रपितामह, माता, दादी, परदादी, नाना, परनाना वृद्धि परनाना, नानी, परनानी, वृद्धि परनानी, गुरु, परगुरु परात्पर गुरु, परमेष्ठी गुरु तथा अन्य जो सगे सम्बन्धी हों उन्हें तिलांजलि दे। सब को तिलांजलि देने के बाद नीचे लिखे मन्त्र से अन्तिम अञ्जलि दे :—

ॐ येऽबान्धवाः बान्धवायेन्यजन्मानि बान्धवाः।
ते तृप्यन्तु मद्दत्तै अस्मात्तोय कांक्षिणः॥
अग्नि गंर्भाश्च ये जीवाः येप्यदग्धा कुलेमम।
भूमौ दत्तेन तृप्यन्तु तृप्तायाः परांगतिम्॥१॥

आब्रह्म भुवनाल्लोकान् देवर्षि पितृ मानवाः मातृ-माता महोदयः अतीत कुलकोटीनां सप्तद्वीप निवासिनां मया दत्तेन तोयेन तृप्यन्तु भुवनत्रयम्। आब्रह्मस्तम्ब पर्यन्तं जगतः तृप्यन्तु, जगतः तृप्यन्तु, जगतः तृप्यन्तु।

इसके उपरान्त नीचे लिखे मन्त्र को पढ़कर वस्त्र को निचोड़े।

ये चास्माकं कुले जाता अपुत्रा गोत्रिणोमृताः।
ते तृप्यन्तु मया दत्तं वस्त्रनिष्पीडनोदकं॥

इसके उपरान्त राजर्षि भीष्म को नीचे लिखे मन्त्र से तीन अंजुलि दे।

वैयाघ्रपादगोत्राय सांख्य प्रवराय च।
अपुत्राय ददाम्येतद् जलं भीष्म वर्मणे॥

इसके उपरान्त हाथ जोड़ कर नीचे लिखा श्लोक पढ़े :—

भीष्मः शान्तनो वीरः सत्यवादी जितेन्द्रियः।
अवरिद्धमवाप्नोति पुत्रपौत्रादिकं क्रियाम्॥

फिर सव्य होकर आचमन करे और सूर्य नारायण को नीचे लिखे श्लोक से तीन अंजलि अर्घ्य दे :—

एहि सूर्य सहस्रांशे तेजोराशे जगत्पते।
अनुकम्पय मां भक्त्या गृहाणार्घ्यं दिवाकर॥

फिर हाथ जोड़ कर सूर्य भगवान की स्तुति कर के तर्पण कर्म समाप्त करे।

ॐ नमो विस्वते ब्रह्मन् भास्वते विष्णु तेजसे।
जगत्सवित्रे, शुचये सवित्रे कर्म दायिने॥

जवाकुसुम संकाशं काश्यपेयं महाद्युतिम् ।
ध्वन्तारिं सर्व पापघ्नं प्रणतोऽस्मि दिवाकर ॥
पिता धर्मः पिता स्वर्गः पिताहि परमं तपः ।
पितरि प्रीतिमापन्ने प्रीयन्ते सर्व देवताः ॥
आदित्यस्य नमस्कारं ये कुर्वन्ति दिने दिने ।
सप्तजन्य सहस्रेषु दारिद्र्यं नोऽपजायते॥

इसके बाद हाथ में जल ले कर नीचे लिखा वाक्य कह कर जल छोड़ दे ।

कृतैतत् तर्पण कर्म पितृरूपी जनार्दन देवता प्रीयतां न मम ।

श्री विष्णुः, श्री विष्णुः, श्री विष्णुः ॥

---

# ॥ भगवत्पूजनम् ॥

मानुष्यं दुर्लभं लोके पूजा तत्रापि चक्रिणः ।
भक्तिस्तत्रापि विप्रेन्द्र दुर्लभा परिकीर्तिता ॥
संसाराब्धिं दुःखपूर्णं त्वपारं तुर्तुं वाञ्छायस्य चित्तेस्तिपुंसः ।
भक्त्या नित्यं वासुदेवस्य पूजां कुर्यान्नित्यं कर्मणासोखिलेन ॥

अर्थात् हे ऋषि ! संसार में मनुष्य का जन्म बड़ा दुर्लभ है, उसमें भी भगवान की पूजा दुर्लभ और पूजन में भी भक्ति दुर्लभ कही गयी है ।

हे जैमिनि ! जो मनुष्य इस दुःखपूर्ण संसार सागर के पार जाना चाहता है उसे भक्तिपूर्वक सम्पूण कर्मों से युक्त भगवान वासुदेव (रूपी शालग्राम) का पूजन नित्य करना चाहिए ।

शालग्राम शिला में भगवान स्वयं व्यक्त हैं उनमें प्राणप्रतिष्ठा की आवश्यकता नहीं । पूजन भी सरल है । पूजनविधि के पूर्व एक गृहस्थ को शालग्राम जी के सम्बन्ध में कुछ विशेष बातें बतलाई जाती हैं ।

शालग्राम की उत्पत्ति के सम्बन्ध में पद्म-पुराण के कार्तिक-माहात्म्य में यम और धूम्रकेश का एक संवाद पाया जाता है । धूम्रकेश ने यमराज से पूँछा था—"हे धर्मराज ! आप सर्वज्ञ हैं, और नारायण के कृपापात्र हैं; अतः मेरे संशय को दूर कीजिये ।

गङ्गा जैसी पवित्रसलिला नदियों को छोड़ कर सर्वव्यापक हरि गण्डकी में क्यों उत्पन्न हुए ? इसका कारण बतलाइये"। यमराज ने कहा—"हे धूम्रकेश ! प्रथम कल्प में वेदशिरा नामक एक मुनि ने जीवों के कल्याण के लिए गङ्गा के तट पर बड़ा उग्र तप किया था। उनके आश्रम में बहुत से फलवान वृक्ष थे और सब जीव सहज वैर भाव को छोड़ कर रहते थे। उनकी उग्र तपस्या देख कर इन्द्र घबड़ाये कि कहीं यह हमारा इन्द्रासन न छीन ले। अतः तपस्या भङ्ग कराने के लिए उन्होंने मंजुवाक नामक एक बड़ी सुन्दरी अप्सरा को वेदशिरा मुनि के आश्रम में भेजा। इठलाती हुई वह अप्सरा मुनि के आश्रम में पहुँची और मुनि के चरण पकड़ कर बोली—"मैं राह भूल कर आपके यहाँ पहुँच गई हूँ। मुनि अप्सरा के रूपजाल में फँस गए और पीछे जब उन्हें अपनी भूल ज्ञात हुई तब क्रोध में भर कर उन्होंने अप्सरा को शाप दिया कि जिस तरह काम के मद से अन्धो हो कर तूने नदी की तरह आकर मुझे संसाररूपी समुद्र में डुबोया है उसी तरह तू नदी बनकर समुद्र में डूबेगी। यह शाप पा कर अप्सरा बहुत घबड़ाई और मुनि के चरण थाम कर बोली "हे ऋषिसत्तम ! मैं स्त्री हूँ। अतः दयनीय हूँ। पराधीन होने के कारण ही मुझे ऐसा करना पड़ा है। अतः आप मुझ पर प्रसन्न हों और मुझे क्षमा करें।" इस प्रार्थना पर आशुतोष मुनि प्रसन्न हो कर बोले—अच्छा जा तेरे प्रवाह में लोगों के कल्याण के लिए शालग्राम के रूप में जनार्दन विष्णु उत्पन्न होंगे। वे लोगों

को मुक्ति देंगे जिससे तेरा यश बढ़ेगा। हे शोभने! तेरा जन्म सफल है। क्योंकि दुर्लभ भक्ति-दायक भगवान् नारायण को तू धारण करेगी। मेरा शाप तेरे लिए वरदान हो गया। यमराज ने कहा कि वही मंजुवाक् अप्सरा गण्डकी नाम्नी नदी हो गई है और वृन्दा के शाप से विष्णु शालग्राम के रूप में उस नदी में विद्यमान रहते हैं।"

गरुड़पुराण में लिखा है कि हिमालय के दक्षिण भाग (अर्थात नैपाल) में उत्तर विष्णुसान्निध्य क्षेत्र है; जो बारह योजन के विस्तार में है। इसमें चक्रा (गण्डकी) नाम्नी नदी और ब्रह्मा का रचा तीर्थ है। इसके उत्तर में जो पर्वतशृङ्ग है, उसकी छाया में प्राप्त पाषाण और श्रेष्ठ वृक्ष सब चक्रों से चिह्नित हैं। यदि कोई मनुष्य भी वहाँ रहे तो कुछ समय निवास करने के उपरान्त उसकी अस्थियों, मस्तक तथा पीठ पर चक्र के चिह्न हो जाते हैं। वहाँ के पशु पक्षी तक चक्र से चिह्नित हो जाते हैं। ऐसा प्रभावशाली यह क्षेत्र है। उसी क्षेत्र में नाना आकारवाली शालग्राम शिलाएँ प्राप्त होती हैं। उनका पूजन मनुष्य को भक्तिपूर्वक करना चाहिए जिससे चारों पदार्थ अर्थात् धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष प्राप्त हों।

कर्म-संहिता में लिखा है कि भगवान् हिरण्यगर्भ आद्य वज्रकीट हो कर पृथ्वी में विचरने लगे। उस सुवर्णमय भ्रमर को देख कर देवताओं ने भगवान् को पहचाना और उनका पूजन किया। "सनातन गरुड़ को आते देख ऊँचे पर्वतशृङ्ग का रूप धारण

कर विष्णु नें उनके वेग को रोका । इस तरह सहसा उनका वेग रुक जाने से, वे सब हिरण्यकीट और उनके पीछे पीछे आनेवाले सब भौरे उस पर्वत के बड़े बड़े बिलों में घुस गये और वहाँ की शिलाओं में चक्र निर्माण करने लगे। इस तरह चक्राङ्कित शालग्राम शिलाओं के चक्र भिन्न भिन्न प्रकार के हो गये। उनका वर्णन आगे दिया जाता है।

मठ केसर भेदेन चक्रं तद्विविधं भवेत् ।
स्निग्धैः सूक्ष्मैः केसरैर्यद्व्याप्तं तत्केसरं भवेत् ॥

वाराह पुराणे

मठ और केसर के भेद से चक्र दो प्रकार के होते हैं। स्निग्ध और सूक्ष्म। केसर के रंग के निशान जिन पर होते हैं वे केसर कहे जाते हैं।

तद्धीनं मठ चक्रं स्यान्मृद्वीका कृत्तिकं च यत् ।
पूर्वोक्तं केसरं चक्रं मठ चक्राद्विशिष्यते ॥

केसर के चिन्ह से जो हीन होता है उसे मठचक्र कहते हैं। केसरचक्र, मठचक्र की अपेक्षा श्रेष्ठ होता है।

यत्प्रोक्तं द्विविधं चक्रं तत्पुनर्द्विविधं भवेत् ।
जलजं स्थलजं चैव लक्षणं तस्य कथ्यते ।
सुस्निग्धं दीप्ति संयुक्तं चक्रं तज्जलजं भवेत् ।
कर्कशं क्षीण तेजो यत्तच्चक्रं स्थलजं भवेत् ॥

पूर्वोक्त दो भेदों के सिवाय जलज और स्थलज दो भेद और हैं। स्निग्ध और चमकती हुई जो चक्र वाली शिला है उसे जलज कहते हैं और कठोर, रूखी तथा क्षीण-तेज शिला को स्थलज कहते हैं।

एतयोर्जलजं शस्तं नदी पर्वत योगतः।
मध्यमं स्थलजं प्रोक्तं पर्वतस्यैव योगतः॥

इन दोनों में नदी और पर्वत में प्राप्त जलज प्रशंसनीय हैं और पर्वत में प्राप्त स्थलज मध्यम होता है।

पद्माकारं क्वचिच्चक्रं शिलायां जायते धरे।
समासेन मया प्रोक्तं चक्राणां लक्षणं प्रिये॥
सम्यग्विचार्य स्वधिया ग्राह्यं पूजार्थमादरा इति।

हे पृथ्वी! किसी किसी शिला में पद्म के आकार का चक्र होता है (वह भी अच्छा माना जाता है)। हे प्रिये! संक्षेप में मैंने चक्रों का लक्षण बतलाया। ब्राह्मण को अपनी बुद्धि से शालग्राम शिला ढूँढ़ कर उनकी पूजा करनी चाहिए।

चक्र संख्या न यत्रास्ति वर्णोक्तिर्नास्ति यत्र वै॥
द्वित्वं कात्स्न्र्यं च विज्ञेयं तत्र तत्र वसुन्धरे।

हे वसुन्धरे! जिनमें चक्र संख्या और वर्णोक्ति न हो उनको द्वित्व और कात्स्न्र्य कहते हैं।

शालग्रामं न स्पृशेत्तु हीनवर्णो वसुन्धरे।
स्त्री शूद्र कर संस्पर्शो वज्रस्पर्शाधिको मतः॥
मोहाद्यः संस्पृशेच्छूद्रो योषिद्वापि कदाचन।
स्वपेत नरके घोरे यावदाभूत संप्लवम्॥

हे वसुन्धरे! हीन वर्ण वालों को शालग्राम का स्पर्श न करना चाहिए। स्त्री और शूद्र का स्पर्श वज्र स्पर्श के समान कठोर होता है। प्रमाद से यदि स्त्री तथा शूद्र शालग्राम का स्पर्श कर ले तो उसे प्रलय पर्यंत घोर नरक में वास करना पड़ता है।

यदि भक्तिर्भवेत्तस्य स्त्रीणां वापि वसुन्धरे॥
दूरादेवास्पृशन् पूजां कारयेत्सुसमाहितः।

यदि भक्ति हो तो स्त्रियाँ बिना छुए दूर से ही तुलसी फूल चढ़ा कर पूजा कर सकती हैं।

क्रय क्रीता परिज्ञेया मध्यमा चापिताधमाः॥
एवं लक्षण सम्पन्ना पारम्पर्य क्रमागता।
उत्तमा सा तु विज्ञेया गुरुदत्तापि तत्समः॥

परम्परा से प्राप्त तथा गुरु से प्राप्त शालग्राम उत्तम फल को देने वाले होते हैं और मूल्य देकर लिए गये मध्यम तथा और किसी उपाय से प्राप्त अधम फल के देने वाले होते हैं।

क्षीरे वा तण्डुले वापि शालिग्रामं निवेशयेत्।
दृष्ट्वाधिक्यं तयोः किंचिद्गृहणीयाद् बुद्धिमान्नरः॥
स्कन्दपुराणे

शालग्राम को जब घर में लावे तो दूध या चावल ( को तौल कर) में एक दिन उनको रख दे और दूध या चावल का परिमाण यदि कुछ बढ़े तो उस मूर्ति को रख ले।

शालग्राम समा पूज्या विषमा न कदाचन।
विषमेह्येक एवस्यात्समे द्वौ न कदाचन॥

शालग्राम सम संख्या में रखने चाहिए, विषम में नहीं। विषम में एक पूजनीय है और सम में दो त्याज्य हैं।

उत्तमं शुभदं प्रोक्तं जघन्यं निन्दितं भवेत्।
मध्यमं नामं सदृशं फलदं हि प्रकीर्तितम्॥

उत्तम शुभ फल देने वाले, जघन्य लक्षण के निन्दित फल देने वाले और मध्यम यथा नाम तथा फल देने वाले होते हैं।

आसनं चतुर्धास्याच्चलं वाऽचलमेव च।
विषमं पार्श्वकं चैव शालग्राम शिलागतम्॥

शालग्राम में चार तरह के आसन होते हैं यथा, अचल, चल, विषम और पार्श्व।

अचलं तु स्थिरा लक्ष्मीश्चलं तत्स्थान भङ्गदम्।
दुःखप्रदं तु विषमं पार्श्वयोद्वेगदं स्मृतम्॥
आसनं च विचार्यैव ग्राह्यं लक्षण कोविदैः।

अचल स्थिरा लक्ष्मी देने वाले, चल स्थान भंग करने वाले, विषम दुखदायी और पार्श्वद उद्वेगकारी होते हैं। अतः आसन देखकर ही विद्वानों को शालग्राम ग्रहण करना चाहिए।

वृत्त सूत्राष्टमो भागं उत्तमं चक्र लक्षणं।
मध्यमं तु चतुर्भागं कनीयस्तुत्रि भागकम् ॥

पुराण संग्रहे

एक सूत से शालग्राम की गोलाई नाप ले। उस सूत के आठवें भाग के आकार वाला मुँह जिन शालग्राम का है वह उत्तम, चौथे भाग के मुखाकार वाले मध्यम और तीसरे भाग के मुख वाले शालग्राम अधम फल को देने वाले हैं।

गृहे लिङ्गं द्वयं नार्च्यं गणेश त्रयमेव च।
द्वे चक्रे द्वारका यास्तु नार्च्यं सूर्यं द्वयं तथा ॥

पद्मपुराणे

दो लिङ्ग, तीन गणेश, दो द्वारका चक्र और दो सूर्य गृहस्थ को घर में एक साथ न पूजने चाहिए।

नाक्षतै पूजयेद्विष्णुं न केतक्या सदाशिवं।
आरक्तैर्नार्चयेच्छंभुं करवीरांबुजैर्विना ॥

अक्षतों से विष्णु का पूजन न करे, शिव पर केतकी का फूल न चढ़ावे, लाल कनैर को छोड़ कर शिव पर लाल रंग का और कोई फूल न चढ़ावे।

याश्चतास्वपि सूक्ष्माः स्युस्तः प्रशस्ततराः स्मृता।
यथा यथा शिला सूक्ष्मा महत्पुण्यं तथा तथा ॥
तस्मात्तां पूजयेन्नित्यं धर्मकामार्थ सिद्धये।
तत्राप्यामलकीतुल्या सूक्ष्माचातीव या तथा ॥

शालग्राम जितने ही छोटे आकार के होंगे उतने ही प्रशंसनीय होंगे, जैसे जैसे शालग्राम छोटे मिलेंगे वैसे ही वैसे उनके पूजन का माहात्म्य बढ़ता जायगा। आँवले के बराबर शालग्राम बहुत अच्छे और कल्याणदायक समझे जाते हैं।

निवसामि सदा ब्रह्मन् शालग्रामोद्भवाश्मनि ॥
तत्रैव वर्ण चक्रादि भेदान्नामानि में श्रृणु ॥
शुक्लो रक्तस्तथा कृष्णोद्विवर्णो बहुवर्णवान् ॥
एक चक्रस्य संज्ञास्तु पंचज्ञेया यथा क्रमम् ॥

विष्णु ने कहा—हे ब्रह्मन्! शालग्राम शिला में मेरा वास सदा रहता है। उन शालग्राम के वर्ण, चक्रादि भेदों को सुनो। शुक्ल, रक्त, कृष्ण द्विवर्ण तथा बहुवर्ण वाले ऐसे क्रम से एक ही शालग्राम के पाँच भेद होते हैं।

नरसिंहो महादेवः पृथुवक्षास्सदंष्ट्रकः।
ब्रह्मचर्येण पूज्योसौ नान्यथा पूजितोभवेत् ॥

गरुड़ पुराणे

पृथुवक्षा और पैने दाँतों वाले महादेव श्रीनृसिंह का पूजन ब्रह्मचर्य पूर्वक करना चाहिए, प्रमाद करने से नृसिंह जी बड़ी हानि पहुँचाते हैं।

स्थूल चक्रो भवेद्विष्णुर्मोक्षैक फलदोर्चितः।
लक्ष्मीनारायण श्रीमान्भुक्तिमुक्ति फलप्रदः ॥

स्थूल चक्र वाले विष्णु होते हैं जो मोक्ष के दाता हैं

लक्ष्मीनारायण की शालग्राम मूर्ति भुक्ति तथा मुक्ति को देने वाली होती है।

अनेक मूर्तयः सन्ति तत्तल्लक्षण लक्षितः ॥
वैलक्षण्य विशेषेण ज्ञातुं शक्यनताः कलौ ॥

अनेक लक्षणों से युक्त शालग्राम की मूर्तियाँ मिलती हैं। किन्तु इस कलिकाल में उन विचित्र लक्षणों को पहचानने वाले नहीं मिलते।

एकैकेनैव चिन्हेन लांछिता नेन शस्यते।
अश्वाकृतिस्तथा मुद्रा साक्षमाला सपद्मका ॥
पद्मांकिता भवेन्मुद्रा हयग्रीवेति विश्रुता।
भय दुःखांतरैर्मुक्तो नरः पापात्प्रमुच्यते ॥

एक चिन्ह वाली शिला प्रशस्त होती है और अश्व आकृति वाली तथा अक्षमाला और पद्म से युक्त शिला हयग्रीव नाम से प्रसिद्ध है। उसके पूजन से मनुष्य भय, दुख पाप और विघ्नों से मुक्त होता है।

मत्स्यांकिताश्च ये चक्रा आयुदाः पुष्टिदा नृणाम्
सदा पूज्या ग्रहस्थेन स्थितस्तत्राहि केशवः ॥
कूर्मांकिताश्च ये चक्रा महा सन्तति कारकाः।
महार्थकारका दिव्या हरिस्तत्र व्यवस्थितः ॥

वराह मूर्ति संयुक्तं यत्तुचक्रं प्रदृश्यते ।
पूजनाल्लभते राज्यं पृथिव्यामेक राजकम् ॥

मत्स्य के चिन्ह वाले चक्र आयु और पुष्टि को देने वाले हैं और उनमें केशव का वास है इसलिये गृहस्थों को सदा उनकी पूजा करनी चाहिये। कूर्म के चिन्ह वाले चक्र में हरि का वास है और वह बहुत सन्तान प्रद, दिव्य और अर्थ के देने वाले हैं। वराह मूर्ति वाले चक्र के पूजन से पृथिवी का एक राज्य प्राप्त होता है।

दधिवामन संज्ञेस्याद्गोभूधांन्यधनप्रदः ।
यः स्यात्संतानगोपालः पुत्रपौत्रादि वृद्धिदः ॥

दधिवामन संज्ञा वाले गौ, धन और अन्न के देने वाले होते हैं। सन्तान गोपाल के पूजन से पुत्र पौत्रादिकों की वृद्धि होती है।

चक्रे द्वार स्थितेज्ञेयः सौख्यैक फलदोचितः ।
चक्रे तु मध्य देशस्थे तेंषामाख्यानकं शृणु ॥
परमेष्ठी जितक्रोधस्तथा नारायणोव्ययः ।
अनंतश्चैव विज्ञेयो नाना मूर्तिश्च वै भवेत् ॥
राज्यं मृत्युं धनं चैव संतानं वाञ्छितार्थकं ।
ददाति पूजितो लोके तस्माद्ज्ञात्वार्चयेन्नर ॥

जिस शालग्राम शिला के मुख्य द्वार पर ही चक्र हो उसकी

पूजा करने से सुख मिलता है। जिन शिलाओं के मुख के मध्य में चक्र होता है उनको परमेष्ठी, जितक्रोध, नारायण, अव्यय और अनन्त कहते हैं। उनके पूजन से लोक में राज्य धन, संतान और मनोरथ तथा इच्छा मृत्यु मिलते हैं, अतः मनुष्य को उनकी बड़ी श्रद्धा से पूजा करना चाहिए।

वामनाख्यो भवेद्देवो ह्रस्वो यः स्यान्महाद्युतिः।
ऊर्ध्वं चक्रस्त्वधश्चक्रः सोपिस्वार्थप्रदोनृणाम्॥

पद्मपुराणे

आकार में छोटा नीचे और ऊपर जिसके मुंह में चक्र होता है और जो बड़े तेज वाला है उसका नाम वामन है। वामन शालग्राम के पूजन से मनुष्य के मनोरथ पूरे होते हैं।

पूर्वभागे त्रिवदनः पश्चादेकोस्य संयुतः।
चक्रपाणिरितिख्यातश्चक्रवर्तित्वदायकः॥
पद्माकारे च चक्रे द्वे मध्ये लंबाचरेखिका।
गरुडस्सन्तु विज्ञेयो भुक्ति मुक्ति प्रदायकः॥
द्विपद्माभ्यामुपेतंयद्गरुडं भुवि दुर्लभं।
दुर्लभं समचक्रं च कलौ कल्मश नाशनं॥
चक्राकारेख पंक्तिश्च यत्र रेखामयी भवेत्
स सुदर्शन इत्येवंख्यातः पूजाफलप्रद
द्वारद्वये चतुश्चक्रः समद्वार विभूषितः
जनार्दनः स विज्ञेयः पुत्रलाभं प्रयच्छति॥

जनार्दनं विजानीयाद्वनमाला विभूषितम् ।
ऊर्ध्वाधोद्वे समेचक्रे सूक्ष्म चक्रेण चिन्हितः ॥
अधश्चक्राग्र विलसद् धिबिंदु सवर्तु लम् ।
वामनन्नीलवर्णाभं वदन्तिदधिवामनम्
सूक्ष्मद्वारश्चतुश्चक्रोवनमालांकितोदरः
लक्ष्मीनारायणः श्रीमान्भुक्तिमुक्ति फलप्रदः
चत्वारि सूक्ष्म चक्राणि द्वारभागे भवेतिहि
उदरे वनमाला च लक्ष्मीनारायणो भवेत्
पूजनीयः सदा भक्तैर्भुक्तिमुक्ति फलप्रदं
दीर्घ द्वारयुता स्निग्धा द्वारमध्ये द्विचक्रयुक् ।
चक्रमेकं पुच्छभागे दक्षिणे शंखसाकृतिः ॥
वामे प्रदृश्यते रेखा मत्स्मूर्तिः शुभप्रदा ।

एक तरफ जिसके एक मुख और दूसरी तरफ तीन मुख हों ऐसी शिला का नाम चक्रपाणि है इसके पूजन से चक्रवर्तित्व प्राप्त होता है। जिसमें पंखों की तरह दोनों तरफ चक्र हों और बीच में लम्बी शिला हो भुक्ति तथा मुक्ति देने वाली ऐसी शिला को गरुड़ कहते हैं। कलि में पापों का नाश करने वाले ऐसे शालग्राम प्राप्त होना कि जिसके दोनो तरफ बराबर के चक्रयुक्त पंख हों दुर्लभ है।

जिस शिला में एक चक्र हो और जिसमें रेखाएं पंक्ति बद्ध हों उसे तुरन्त फल देने वाले सुदर्शन कहते हैं।

जिस शिला में दो मुख में चार चक्र हों वह पूजे जाने पर सन्तान प्रद जनार्दन भगवान् हैं।

ऐसी दो मुह और चार चक्र वाली मूर्ति जिसमें वनमाला हो तो और भी प्रशस्त है। एक मुख में आगे ही चक्र हो और जगह जगह जिसमें दही के चिन्ह हों और जिनकी आभा नीलिमा लिये हो उसे दधिवामन कहते हैं।

चिकनी बड़े मुख वाली मूर्ति हो, मुख में दो चक्र और पुच्छ भाग पर एक चक्र हो और दहिना भाग शंखाकृति हो। वाम भाग में रेखा हो तो ऐसी मूर्ति शुभप्रदा मत्स्यमूर्ति कहलाती है।

एक मुख में जिनके चार चक्र हों और जो वनमाला से विभूषित हो ऐसे दुर्लभ लक्ष्मीनारायण भक्ति और मुक्ति के दाता होते हैं। बहुत से चक्रों वाली (चार चक्रों से अधिक) मूर्ति या चपटी मूर्ति या रूखी मूर्ति का पूजन करने से चिन्ता दरिद्र, और उद्वेग होता है अतः ऐसी मूर्ति का पूजन न करे। यह नियम गृहस्थ के लिये है। मंदिर तथा साधु सन्तों के लिए नहीं।

## माहात्म्य

यदि विप्रः समुत्सृज्य शालग्राम शिलार्चनं।
स याति नरकं घोरं यावदाचन्द्र तारकम्॥

जो ब्राह्मण शालग्राम के पूजन को त्यागता है वह जब तक आकाश में चन्द्रमा और तारागण हैं तब तक नरक में रहता है।

शालग्रामो यदानास्ति यत्र नैवामृतोद्भवा।
स्मशान सदृशं गेहं स विप्रः पंक्तिदूषकः॥
(हेमाद्रौ देवलः)

जिस विप्र के यहाँ अमृतोद्भवा तुलसी और शालग्राम नहीं हैं वह घर श्मशान के तुल्य है और वह ब्राह्मण पंक्ति में त्याज्य है।

कामासक्तोपि क्रुद्धोपि शालग्राम शिलार्चनं।
भक्त्या वा यदि वा भक्त्या कृत्वा मुक्तिवाप्नुयात् ॥
लिङ्ग कोटि सहस्त्रैस्तुपूजितैर्यत्फलं भवेत्।
तत्फलं कोटि गुणितं शालग्राम शिलार्चनात् ॥
शालग्राम शिलाग्रेतु ये कुर्वन्ति सुरार्चनं।
तत्र दानं च होमं च सर्वं कोटि गुणं भवेत् ॥

(लिङ्गपुराणे)

कामी हो या क्रोधी हो, भक्तिपूर्वक वा भक्तिरहित किसी भी रूप में जो शालग्राम का पूजन करता है वह मुक्ति प्राप्त करता है। कोटि लिङ्गों के पूजन करने से जो फल प्राप्त होता है उसका कोटि गुना फल एक दिन शालग्राम का पूजन करने से प्राप्त होता है। शालग्राम के आगे जो देवपूजन, दान तथा होमादि किये जाते हैं वे कोटिगुणा फल के देने वाले होते हैं।

शालग्राम शिलाचक्रं यो दद्याद्दानमुत्तमम्।
भूचक्रं तेन दत्तं स्यात्सशैल वन काननम् ॥

मत्स्य पुराणे

जो मनुष्य शालिग्राम शिलाचक्र का उत्तम दान करता है उसे पर्वतों और वनों सहित पृथ्वी के दान का फल मिलता है।

शालग्राम शिलारूपी यत्र तिष्ठति केशवः ।
न बाधते ग्रहास्तत्र भूत वैतालकादयः ॥
शालग्राम शिलायत्र तत्र तीर्थं तपोवनं ।
यतः संनिहितस्तत्र भगवान् मधुसूदनः ॥
( बृहन्नारदीये )

-जहाँ शालग्राम शिला रूपी केशव का वास है वहाँ बुरे ग्रह भूत और वैतालादि की बाधा नहीं रहती। शालग्राम शिला जहाँ रहती है वहाँ साक्षात् भगवान मधुसूदन के साथ सब तीर्थ और तपोवन रहते हैं।

यदामनंति वेदांता ब्रह्म निर्गुणमच्युतं ।
तत्प्रसादाभवेन्दृणां शालग्राम शिलार्चनात् ।।
यथा काष्ठ स्थितोवह्निर्मथ्यमानः प्रकाशते ।
तथैवात्मस्थितं ज्ञानं पूजनाद्धि प्रकाशते ।
न तथा रमते लक्ष्म्या न तथा स्वपुरे हरिः ।
शालग्राम शिला चक्रे यथा स रमते सदा ।
अग्निहोत्रं कृतं तेन दत्ता पृथ्वी ससागरा ।
येनार्चितो हरिश्चक्रे शालग्राम समुद्भवे ॥
विना तीर्थैर्विना दानैर्विनाहोमैर्विना मखैः ।
मुक्तिं यांति नरा वैश्य शालग्राम शिलार्चनात् ॥
( पाद्मे )

वेदांती ज़िसे ब्रह्म कहते हैं जो निर्गुण और अच्युत है वह परमात्मा शालग्राम की पूजा करने वाले मनुष्य पर प्रसन्न होता है।

जैसे काष्ठ स्थित गुप्त अग्नि रगड़ते रगड़ते प्रकट हो जाता है वैसे ही आत्मज्ञान शालग्राम का पूजन करने से प्रकाशित होता है।

लक्ष्मी के साथ वैकुण्ठ में भी भगवान् विष्णु इतना रमण नहीं करते जितना वह शालग्राम शिला में रमण करते हैं।

शालग्राम शिला में जिसने नारायण का पूजन किया उसने ससागरा पृथ्वी का दान किया और अग्निहोत्र भी कर लिए।

बिना तीर्थयात्रा, बिना दान, बिना होम और बिना यज्ञ किये यदि कोई मुक्ति पाने का मार्ग है तो वह केवल शालग्राम शिला के पूजन द्वारा ही है।

असत्य कथनं हिंसामभक्ष्याणां च भक्षणम्।
शालग्राम जलं पीत्वा सर्वं दहति तत्क्षणात् ॥
शालग्राम शिला दृष्ट्वा यांति पापान्यनेकशः।
सिंहं दृष्ट्वा यथा यान्ति वने मृगगणाभयात् ॥
स धन्यः पुरुषो लोके सफलं तस्य जीवितं।
शालग्राम शिला शुद्धा गृहे यस्य च पूजिता ॥
कुरुक्षेत्रेण किं तत्र सम्प्राप्ते ग्रहणे रवेः।

शालग्राम शिला यत्र दृश्यते चक्र लांछिता ॥
प्रभासे यत्फलं प्रोक्तं राहुग्रस्ते निशाकरे ।
कृते दाने भवेत्पुण्यं शालग्राम शिलाग्रतः ॥
शालग्राम शिला स्पर्शः कोटि यज्ञ फलप्रदः ।
मरणात्तत्समीपेतु काशी तुल्य फलं भवेत् ॥
कोटि द्वादश लिंगैस्तु पूजितैः स्वर्ण पंकजैः ।
यत्स्याद् द्वादश वर्षेषु दिनेनैकेन तद्भवेत् ॥

असत्य कथन, हिंसा, अभक्ष्य भक्षण के सब पाप शालग्राम का चरणामृत पीते ही तत्क्षण भस्म हो जाते हैं। जैसे सिंह को देख कर भय के मारे सब पशु भाग जाते हैं वैसे ही शालग्राम शिला के दर्शन से अनेक पाप भाग जाते हैं। संसार में वही पुरुष धन्य है और उसी का जीवन सफल है जिसके घर में शुद्ध शालग्राम शिला का पूजन होता है। घर में यदि चक्रों के चिन्ह-वाली शालग्राम शिला हो तो सूर्यग्रहण के समय कुरुक्षेत्र जाने का कोई काम नहीं। जो पुण्य चन्द्रग्रहण के समय प्रभास क्षेत्र में स्नान करने से मिलता है वह शालग्राम शिला के सामने दान करने से होता है। शालग्राम शिला का स्पर्श कोटि यज्ञों के फल का देने वाला है और शालग्रामं शिला के समीप मरने से काशी में मरने का फल मिलता है। जो फल कोटि द्वादश लिङ्गों पर बारह बरस तक सोने के कमल चढ़ाने से मिलता है, वह शालग्राम के एक दिन के पूजन से मिलता है।

